२५.१.५७

इकबार जो देखूं रि मैं पिया
इकबार जो दरशन पाऊँ
कुछ बोलूं ना, कुछ मागूं ना
मैं चरणन संग लग जाऊँ।
मैं निरख निरख सुख पाया करूँ
मैं गोविंद गोविंद गाया करूँ
मैं निसदिन नाम धियाया करूँ जो देवे प्रभु मैं पाऊँ।
मैं दुख सुख एक मनाऊँ॥

इकबार जो सुन लूं बाँसरिया
इकबार जो धुन सुन पाऊँ
मैं रोम रोमसे बांध लुं सुर
प्राणोंसे ताल बजाऊँ।
इकबार जो सुन लूं बाँसरिया
जब मधुर बजावे साँवरिया
जब नाचे गावे नटवरिया — मैं सुध बुध सब बिसराऊँ।
मैं चरणन संग लग जाऊँ॥

इकबार जो आ जावे रि सखी
इकबार जो प्रीतम पाऊँ
मैं तन मन धन सब बेच दुं री
बस् प्रभुकी मैं हो जाऊँ।
सुनो मीराके गोपाल सुनो
इकबार हरी जो आन मिलो
फिर राखो प्रभु या प्राण हि लो — मैं जीवन सफल बनाऊँ।
मैं दासी जो कहलाऊँ॥

१०. ७. ५७

घिर आइ बदरिया सावन की
हरि नहिं आये, नहिं आये।
ना सुध आई हरि आवन की
सखि कोइ यह आन सुनाये।

अंबर ने खोल दुआर दिये
बादल सेना ने वार किये
वह दामिनि धनुक हैं हाथ लिये
बरखा के तीर बिछाये।
हरि नहिं आये, नहिं आये॥

नैना भी रिमझिम बरस रहे
यह हरि दरशन को तरस रहे
कब तक ये कहो बिन दरस रहे
यूं पथ पर आस लगाये ?
हरि नहिं आये, नहिं आये॥

मीरा के प्रभु अब आ जाओ
टूटे मन धीर बंधा जाओ
फिर मुरली श्याम सुना जाओ
जो मुरली सुध बिसराये।
हरि नहिं आये, नहिं आये॥

मैं निरख निरख सुख पाया करूं
सेवा कर नाम धियाया करूं
हरि गोविंद गोविंद गाया करूं
फिर ऋतु आये या जाये।
हरि नहिं आये, नहिं आये॥

२५.१.५७

इकबार जो देखूं रि मैं पिया
इकबार जो दरशन पाऊँ
कुछ बोलूं ना, कुछ मागूं ना
मैं चरणन संग लग जाऊँ।
मैं निरख निरख सुख पाया करूँ
मैं गोविंद गोविंद गाया करूँ
मैं निसदिन नाम धियाया करूँ जो देवे प्रभु मैं पाऊँ।
मैं दुख सुख एक मनाऊँ॥

इकबार जो सुन लूं बाँसरिया
इकबार जो धुन सुन पाऊँ
मैं रोम रोमसे बाँध लुं सुर
प्राणोंसे ताल बजाऊँ।
इकबार जो सुन लूं बाँसरिया
जब मधुर बजावे साँवरिया
जब नाचे गावे नटवरिया — मैं सुध बुध सब बिसराऊँ
मैं चरणन संग लग जाऊँ॥

इकबार जो आ जावे रि सखी
इकबार जो प्रीतम पाऊँ
मैं तन मन धन सब बेच दुं री
बस् प्रभुकी मैं हो जाऊँ।
सुनो मीराके गोपाल सुनो
इकबार हरी जो आन मिलो
फिर राखो प्रभु या प्राण हि लो — मैं जीवन सफल ब
मैं दासी जो कहलाऊँ॥

२२.७.५७

तुम बिन सब बिगरी मेरि प्रभु जी, तुम बिन कौन बनाये ?
तुम बिन घोर अंधेरी प्रभुजी, इक पग नजर न आये !

तुम बिन मन का मान न टूटे
मैं मेरी का ध्यान न टूटे
शंका भय अज्ञान न टूटे
जीवन ढलता जाये ।
तुम बिन कौन बनाये ?

तुम दयाल, मैं दीन हूँ स्वामी
तुम सागर, मैं मीन हूँ स्वामी
मैं निर्गुण बलहीन हूँ स्वामी
पड़ी तुम्हारे पाये ।
तुम बिन कौन बनाये ?

तुम अनाथ के नाथ हो प्रभु जी
अंग संग भकतन साथ हो प्रभु जी
राखो थाम लो हाथ हे प्रभु जी
दरशन दीजो आये ।
तुम बिन कौन बनाये ?

अब तो विनती सुन लो मेरी :
आ जाओ, प्रभु करो न देरी
मीरा जनम जनम की चेरी
गोविंद गोविंद गाये ।
तुम बिन कौन बनाये ?

१२७५७

मैं गोविंद गोविंद गाया करूँ।
प्रभु रो रो तुम्हे बुलाया करूँ॥

ज्ञानी तप साधन ज्ञान करे
ध्यानी नित तेरा ध्यान धरे
योगी तप तीरथ स्नान करे
बैरागी त्याग का मान करे
मैं तेरे प्रेम में नैन भरे
नित गोविंद गोविंद गाया करूँ।
प्रभु रो रो तुम्हे बुलाया करूँ॥

अबर चदा की थाली ले
तारो के दीपक सग धरे
बन डाल डाल के चामर दे
प्रभु तेरी आरति धरा करे
मैं तेरे प्रेम में नैन भरे
नित गोविंद गोविंद गाया करूँ।
प्रभु रो रो तुम्हे बुलाया करूँ॥

मीरा तो लाखो दोष भरी
ना प्रीत कि रीत हि जाने हरी
फिर भी करुणा क्यूँ श्याम करी!
मैं जनम जनम रहूँ द्वार पडी
मन तेरे प्रेम कि जोत धरी
नित गोविंद गोविंद गाया करूँ।
प्रभु रो रो तुम्हें बुलाया करूँ॥

२७.७.५७

तुम आ जाना, प्रभु आ जाना ।
जिस नाम से तुम आ जाओ हरी, वह नाम हरी जि, सुना जाना ।

मैं निर्बल, तुम बलवान् हरी
मैं दीन हूँ, तुम हो महान् हरी
मैं काया हूँ, तुम प्राण हरी
मीरा का तुम ही मान हरी
यह नाम हरी जि, बचा जाना ।
जिस नाम से तुम आ जाओ हरी, वह नाम हरी जि, सुना जाना ॥

मैं चातक, तुम बिंदू स्वाती
तुम चदा हो, मैं हूँ राती
मैं पतंग हूँ, तुम हो बाती
तुम जनम मरण के हो साथी
अब प्रीत कि रीत सिखा जाना ।
जिस नाम से तुम आ जाओ हरी, वह नाम हरी जि, सुना जाना ॥

मैं दासी हूँ, प्रभु नाथ हो तुम
मैं बालक, तात हो मात हो तुम
मैं रजनी हूँ, परभात हो तुम
मीरा के सुख दुख साथ हो तुम
अब मिलन कि भोर जगा जाना ।
जिस नाम से तुम आ जाओ हरी, वह नाम हरी जि, सुना जाना ॥

१२.८.५७

मची है धूम कुंजन में, यह कैसी पंछी क्यूं गायें ?
कही आते न हो साजन, कही साजन न आ जायें !

सखी, पट खोल मन्दिर के, रहूँगी ठारि मे द्वारे।
हरी की बाट देखूगी मैं घर जन काज तज सारे।
लगा रक्खूंगि नैना पथ पे आकर ना चले जायें ॥

मैं हाथों की करूं थाली प्रणय दीपक जलाऊंगी।
मैं चुन कर कलियाँ आशा की सखी, माला बनाऊंगी।
नयन जल से इन्हे सीचूं कही कलियां न कुम्हलायें।

न दिन देखूं, न रातों मे, न दुख देखूं, न सुख देखूं।
न देखूं अपने बेगाने मैं तो इक पीका मुख देखूं।
हरी की होके बैठूंगी, कभी तो नाथ अपनायें ॥

१२-८-५७

मन भायो गिरधारी री सखि, मन भायो गिरधारी।
रोम रोम में बस गयो मोहन, नैन बसे बनवारी ॥

प्रीत न बस की बात सखी री, होनी थी सो होई।
रंग लियो प्रभु ने रंग अपने, अब क्या करेगा कोइ ?
नाम सुनत मैं बनी बावरी, तन मन प्रभु पर वारी।

नारायण मैं देखियो नाही, ना मैं जगत रखैया।
अधर मुरलिया ले आयो मै देख्यो हृदय बसैया।
छूट गयो सब बंधन पल में मोह माया सब हारी ॥

जनम जनम का नाता प्रभुसंग प्रीत यह बड़ी पुरानी।
मीरा तो दासी गिरिधर की जग कहता वह रानी।
प्रीत न टूटे प्रभु संग पल भी छूटे दुनिया सारी ॥

१४.८.५७

मैया, लाल तुम्हारा चोर।
भोला बनकर लूट लियो है मधुकर नंदकिशोर॥

भोर भये यमुनातट आई
बनठन कर आ गयो कन्हाई
हाथ पकड़ कर रार लगाइ
सखा सखी सब करत हसाई
एक न माने, लाख कहूँ मैं श्यामल वैयाँ छोड़।

माई, कैसो साँवरिया है
वृंदावन पर जादु किया है
तेरे आगे बाल भया है
बालापन से मोह लिया है
मुँह देखत है धेनू पछी मोहित नाचत मोर।

मैया, जब यह मुरलि बजाये
मानो प्रेम कि आग लगाये
आकुल हो नरनारी आये
झूम झूम कर सृष्टी गाये
कुल के नाते जग के बधन मुरली देवे तोड़।

कैसी यह अचरज की बाँसी
अमर हुए सुन कर व्रजवासी
युग युग की यह काटे फाँसी
मीरा जनम जनम की दासी
कबहूँ रूठे कभी मनाये — चरण न पाये छोड।

१५.८.५७

माई, लाल न माने बात
तिहारो लाल न माने बात।
नंददुलारा आँगन मेरे आयो आधी रात।

मैं जब इसका ध्यान धरत थी
मुख गोपाल का नाम करत थी
चपल चरण यह धीरे धीरे
आया मानो संग समीरे
नैन मूँद कर हाथ पकड़ कर पास खड़ा मुसकात।

बालक जान मैं अंक लगायो
लोरी देने इसे उठायो
मुख चूमन मुख निकट जो लाई
काह कहूँ क्या देख्यो माई :
चार भुजा थे शंख चक्र थे गदा पदम थे हाथ !

साँझ भये इक दिन मधुवन में
कदम तले नाचे बन ठनके
कुछ नहिं बोली, पास न आई
दूर गई क्या देख्यो माई :
जल थल में हर डाल पात में हँस हँस मुरलि बजात !

नंद का लाल यह मुरलीवाला
मोर मुकुट सिर गल बनमाला
मीरा तो इक अबला बाला
किस छलिया से पड़ा है पाला
लोग कहे यह देवदेव है खेले भकतन साथ।।

१५८५७

ऐसा भी होना है सखि, कभि ऐसा भी हो जाता है
सुन पुकार दुखिया धरणी की, दु ख निवारण आता है ॥
जैसे आये चदा रातों, दूर करे अँधियारा बातों,
ऐसे आकर वह चिरसाथी मन का ताप मिटाता है ॥
सूखी बगिया बरखा आये, मैया रोता लाल उठाये
ऐसे ही जब प्रेमी गाये, नूपुर ताल बजाता है ॥
उसकी गति ज्ञानी क्या जाने ? सब कुछ खो प्रेमी पहचाने
क्यूं जगदीश्वर जगत विधाता नित नव खेल रचाता है ॥
सुनरि सखी, फिर वह दिन आया, नंद का लाल वह आज कहाय
अधर मुरलिया लेकर आया — बालक हो मुसकाता है ॥
*यह मीरा के मन भाता है ॥*

१५८.५७

सखी आँगना नद के कौन आया !
यह आनद आनद कैसा है छाया !
यह बन ठन के सखियाँ कहो काहे घूमें ?
हो नदित यशोदा किसे आज चूमे ?
गले मिलके बन डालियाँ काहे झूमे ?
बना कौन गोपाल फिर मुस्कराया ?
(यह बरखा सुधा की कहो कौन लाया ?)
गगन में चली आज मनहर हवायें,
हो मतवाली झूमे है ऊदी घटायें,
है तारों को चिता दरस कैसे पाएँ ?
हैं चदा ने मुख देखकर मुँह छुपाया ॥
चरण छू के यमुना न फूली समाये
वह धन होके गोविंद गोपाल गाये
सखी चल रि हम भी हरी दरश पायें
है मीरा को फिर श्याम ने अब बुलाया ॥

१५.८.५७

कह तो सखी री, बांसुरिया
कैसे पी को मोह लिया ?

श्याम पे जादू कैसा किया
तुम बिन पल नहि रहे पिया ?
कह तो सखी री बांसुरिया
कैसे पी को मोह लिया ?

इतना तो कह री आली :
कैसे पायो वनमाली ?
मोहे हरि की प्रीत सिखा
हरी मिलन की रीत सिखा ॥

सुन रि सखी — मुरली गाये :
सब कुछ खो प्रीतम पाये
प्रेम में अंग अंग कटवाये
उसकी हो वह बस आये ॥

कहती मीरा : धन रि सखी
वार दियो तन मन रि सखी
ली है सांची शरण सखी
जाऊं मुरली बन रि सखी ॥

१५.८.५७

देख कैसो री कन्हाई
मूंद नैना मन चुराये
लाज इतनी भी न आई
बाँस की मुरली वह लाये !

क्या कहूँ क्या धुन बजाये
प्राण की सुध बुध भुलाये
अपने करता है पराये
कैसा कर दे यह सौदाई !

कैसी उसकी रीत री सखी
उलटि यह क्या प्रीत री सखी
कैसो है यह मीत री सखी
लीला कैसी है रचाई !

सुन सखी री मीरा गाये :
प्रीत कोई ना लगाये
यह लगी ना टूट पाये
है नियारा यह कन्हाई।

देख कैसो री कन्हाई
मूंद नैना मन चुराये।
लाज इतनी भी न आई
बाँस की मुरली वह लाये !

१६.८.५७

सखी, कह दो कन्हैया से — तुम्हारी याद आती है।
मैं चाहूँ या न चाहूँ — वह तो पल पल आ सताती है।

निठुर हो तुम हो हरजाई सदा मनको सिखाऊँ मैं।
तुम्हारी प्रीत दुखदाई — यह दुःखित हो के गाऊँ मैं।
करूँ लाखों यतन मोहन, कि तुमको भूल जाऊँ मैं।
बने हो प्राण इस तन के — तुम्हें कैसे भुलाऊँ मैं?
झलकती मेरे असुँवन में तेरि छबि मुस्कराती है
सखी, कह दो यह मोहन से — तुम्हारी याद आती है।

तुम्हारी प्रीत ने देखो दशा कैसी बनाई है!
न सुध तन मन कि है बाकी भलाई ना बुराई है।
बने अपने पराये हे, न बंधू है, न भाइ है।
तुम्हारी याद ही मोहन, हृदय से अब लगाई है।
मेरे हर रक्त की बिंदू तुम्हें मोहन बुलाती है।
सखी कह दो यह मोहन से — तुम्हारी याद आती है।

तुम्हारी बाट देखूंगी, तुम आओ या न आओ जी!
तुम्हारा नाम ध्याऊँगी, बुलाओ ना बुलाओ जी!
हृदय यह तेरा मंदिर है, बसाओ ना बसाओ जी!
तुम्हारी हो के बैठूंगी, मिटाओ या बनाओ जी!
हरी! मीरा तेरी दासी, सदा गुण तेरे गाती है।
सखी कह दो यह मोहन से — तुम्हारी याद आती है।

/ १६ ८ ५७

सखी मैं साजन पाये लियो ।
गुणसाधन जो माने नाही प्रेम मनाये लियो ॥

प्रेम में नाचा, प्रेम में गाया, प्रेम में कहा · हे साजन !
मैं अवला हूँ दीन बड़ी प्रभु तुम राजन के राजन ।
तेरी गली में जानूं कैसे — तुम ही आन बताओ ।
तुम तक प्रभु जी आऊँ कैसे करुणाकर आ जाओ ।
हरी ने शरण लगाये लियो ।
सखी मैं साजन पाये लियो ॥

प्रेम लगा मोहन संग री सखि, तोल कियो न भाओ ।
शरणागत हो बोली प्रभु जी, तेरी हूँ, अपनाओ ।
प्रीत की रीत मैं जानूं नाही, तुम ही आन सिखाओ ।
जो तू कहे करूँ मैं वो ही, बैठूं जहाँ बिठाओ ।
हरि जी ने अपनाये लियो ।
सखी मैं साजन पाये लियो ।

प्रीत नहीं है खेल सखी री, हरि की रीत नियारी ।
धन दौलत बल गुण से री सखी मिले न मोल मुरारी ।
जिन पायो उन प्रेम से पायो मनमोहन बनवारी
मीरा दासी जनम जनम की मोल लियो गिरिधारी ।
हरी को अपना बनाये लियो ।
सखी मैं साजन पाये लियो ।

११.८.५७

पूछ आइ री सखी, मैं पूछ आइ री।
आज फिर आयेंगे मधुवन मे कन्हाई री !

सेज हरियाली कि धरणी ने बिछाई आज है।
झूलती है डालियाँ कलियाँ लजाई आज है।
सखियाँ भी सिंगार कर पी मिलने आई आज है।
केहा नाचे कूक कोयल ने सुनाई आज है।
श्याम आवन की कथा मधु पवन लाइ री
सखी, मे पूछ आई री !

अब न तरसेंगे यह नैना श्याम दरश दिखायेंगे।
जिसकी देखें बाट नित ही आज दरशन पायेंगे।
प्राण ना व्याकुल रहेंगे विरह अगनि बुझायेंगे।
सुन सखी, आवाज आई — आयेंगे प्रभु आयेंगे।
देख अंबर में घटा करुणा कि छाई री।
सखी, मैं पूछ आई री ॥

चल रि मीरा, देख मधुवन श्याम ना आयें कही !
यह समाँ ना बीत जाये नर चले जायें कही !
रुठ ना जायें पिया तुझको जो ना पायें कही !
सुन रि सुन धुन बाँसुरी की श्याम फिर गायें कही !
तान मुरली की पिया ने फिर लगाई री।
सखी, मे पूछ आई री।

२३.३.५७

नाम सुमर ले, नाम सुमर ले, नाम सुमर, मन मेरे !
सोवत जागत पल पल छिन छिन नाम ले साँझ सवेरे।
नाम हरी का बडा नियारा
सुमर सुमर दुख जाये सारा
शका चिंता पाप ताप सब कट जायेंगे तेरे।
प्रेम कि लीला प्रेमी जाने
नाम से वह नामी पहचानें
हृदय नाम का दीप जला ले मिटे अज्ञान अँधेरे।
मीरा गोविंद गोविंद ध्यायो
हरी बोल हरी बोल जो गायो
हरी नाम सुन आये हरी जी मनमोहन प्रभु मेरे।

१३.१०.५७

कब तक ठारी रहूँ मैं द्वारे पथ पर नैन लगाये ?
तेरे आवन आवन में कहिं जीवन बीत न जाये।
घो घो ताप हरी इस तन का
सूख गया हैं जल नैनन का
कासे कहूँ दुख व्याकुल मन का कौन इसे समझाये ?
तेरे सग लग बावरि होई,
लोक लाज मर्यादा खोई,
तुम मेरे प्रभु, और न कोई, और न कोई भाये।
मेरे तो इक नाथ तुम्ही हो
बघू तात हो मात तुम्ही हो
दूर हो फिर भी साथ तुम्ही हो, पडी तुम्हारे पाये।
मीरा के प्रभु हे बनवारी
परम मनोहर मुरलीधारी !
कब तक द्वार पे रहूँ मैं ठारी, पथ पर नैन लगाये ?

१ ६.५७

चल यमुना के उसपार चलें, मनमोहन आज बुलाये रहे।
चल छोड सकल जजाल जगत के हरि चरणन में जाये रहे।

यहाँ मेरा मेरा कहें सभी
वहाँ शरणागत हो रहे सभी
यहाँ मोह कहीं है ताप कहीं
वहाँ दूई नहिं है पाप नहीं
वहाँ सब ही प्रेम में मतवारे हो गोविंद गोविंद गाये रहे।

यहाँ धनदौलत से मोल करे
वहाँ एक प्रेम से तोल करे
यहाँ दुखिया सब ससारी हैं
वहाँ नदित सब नरनारी हैं
चितनदन कुजनबन में वहाँ नदित हो मुरली बजाये रहे।

कहती मीरा चल सखी वहाँ
रहते मेरे गोपाल जहाँ
चल झूठे बधन तोड चलें
सब दुख सुख से मुँह मोड चलें
चल सीखें प्रीत कि रीत सखी, गोकुल में श्याम सिखाये रहे।

/२६.६.५७

सखी, क्या कहूँ — श्याम कैसे हैं भाये !
हृदय में बसे हैं वह मन में समाये !

लगी प्रीत कैसी मैं ना तोड़ पाऊँ।
न भूले वह पल भी मैं कितना भुलाऊँ ?
वह रातों के चंदा हैं सपनों के साथी
बनी मीरा चातक हरी बूंद स्वाती
मैं पथ देखुं पी का वह आये न आये।
सखी, क्या कहूँ — श्याम कैसे हैं भाये ?

सुधा जान विरहा का विष पी रही हूँ।
मैं मुख देखने को सखी, जी रही हूँ।
हरी जी को इक बार आना हि होगा।
शरण मुझको अपनी लगाना हि होगा।
जो अपना हो कैसे न अपना बनाये।
सखी क्या कहूँ — श्याम कैसे हैं भाये ?

जो इक बार इक पल हरी दरश पा लूँ
मैं उस पल के बदले यह तन मन बिका दूँ
दरश पाके जीवन की तृष्णा मिटा लूँ
यह तन मन तो क्या — सारा जीवन लुटा दूँ
दरश पा— रहे प्राण या प्राण जाये।
सखी, क्या कहूँ — श्याम कैसे हैं भाये !

२.१०.५७

चरणों में पडी मैं पुकारूँ माँ, इकबार तु मोहे बुला तो सही !
माँ छोड के बालक जाये कहाँ, गौरी ! तू इतना बता तो सही !

मनमोहिनि तू जगतारिणि माँ
दुखनाशिनि दुर्गतिहारिणि माँ
सुखदायिनि तापनिवारिणि माँ, भवसागर पार लगा तो सही !
चरणो में पडी मै पुकारूँ माँ, इकबार तु मोहे बुला तो सही !

तू तीन भुवन ले खेल करे
है चदा तारे झोलि भरे
मै तो जानूँ करुणामयि माँ, तू तारा बन मुसकाती सही !
चरणों में पडी मै पुकारूँ माँ, इकबार तु मोहे बुला तो सही !

दिन भर मै खेल के हारी माँ
अब आई शरण तिहारी माँ
इक बार उठा अब अक लगा तू प्रेम मे लोरी गा तो सही !
चरणो में पडी मै पुकारूँ माँ, इकबार तु मोहे बुला तो सही !

नारायणि दुर्गा भवानी तू
है काली राधारानी तू
कहती मीरा अब श्यामल बन तू श्यामसि मुरली बजाती सही !
चरणोमें पडी मै पुकारूँ माँ, इकबार तु मोहे बुला तो सही !

गौरी रग कर काला काला
सिर मोर मुकुट गल हो माला
इकबार तू वृदावन में माँ, फिर मोहन रूप सजा तो सही !
चरणो में पडी मै पुकारूँ माँ इकबार तु मोहे बुला तो सही !

/२६.९.५७

सखी, क्या कहूँ — श्याम कैसे हैं भाये !
हृदय में बसे हैं वह मन में समाये !

लगी प्रीत कैसी मैं ना तोड़ पाऊँ।
न भूले वह पल भी मैं कितना भुलाऊँ ?
वह रातों के चंदा हैं सपनों के साथी
बनी मीरा चातक हरी बूँद स्वाती
मैं पथ देखुँ पी का वह आये न आयें।
सखी, क्या कहूँ — श्याम कैसे हैं भाये ?

सुधा जान विरहा का विष पी रही हूँ।
मैं मुख देखने को सखी, जी रही हूँ।
हरी जी को इक बार आना हि होगा।
शरण मुझको अपनी लगाना हि होगा।
जो अपना हो कैसे न अपना बनाये।
सखी क्या कहूँ — श्याम कैसे हैं भाये ?

जो इक बार इक पल हरी दरश पा लूँ
मैं उस पल के बदले यह तन मन बिका दूँ
दरस पाके जीवन की तृष्णा मिटा लूँ
यह तन मन तो क्या — सारा जीवन लुटा दूँ
दरश पा— रहें प्राण या प्राण जाये।
सखी, क्या कहूँ — श्याम कैसे हैं भाये !

२.१०.५७

चरणों में पड़ी मैं पुकारूँ माँ, इकबार तु मोहे बुला तो सही !
माँ छोड़ के बालक जाये कहाँ, गौरी ! तू इतना बता तो सही !

मनमोहिनि तू जगतारिणि माँ
दुखनाशिनि दुर्गतिहारिणि माँ
सुखदायिनि तापनिवारिणि माँ, भवसागर पार लगा तो सही !
चरणों में पड़ी मैं पुकारूँ माँ, इकबार तु मोहे बुला तो सही !

तू तीन भुवन से खेल करे
है चदा तारे झोलि भरे
मैं तो जानूं करुणामयि माँ, तू तारा बन मुसकातो सही !
चरणों में पड़ी मैं पुकारूँ माँ, इकबार तु मोहे बुला तो सही !

दिन भर मैं खेल के हारी माँ
अब आई शरण तिहारी माँ
इक बार उठा अब अक लगा तू प्रेम में लोरी गा तो सही !
चरणों में पड़ी मैं पुकारूँ माँ, इकबार तु मोहे बुला तो सही !

नारायणि दुर्गा भवानी तू
है काली राधारानी तू
कहती मीरा अब श्यामल बन तू श्यामसि मुरली बजातो सही !
चरणोमें पड़ी मैं पुकारूँ माँ, इकबार तु मोहे बुला तो सही!

गौरी रंग कर काला काला
सिर मोर मुकुट गल हो माला
इकबार तू बृंदावन में माँ, फिर मोहन रूप सजा तो सही !
चरणों में पडी मैं पुकारूँ माँ इकबार तु मोहे बुला तो सही !

११-१२-५७

हम तुमसे प्यार करें
तुम प्रीतम प्यारे हो।
बिन देखे न जीयें पिया
आँखों के तारे हो॥

तुम चाहो न चाहो पिया
ठुकराओ बुलाओ पिया
अपनाओ मिटाओ पिया
हम प्रेम किये जायें
तुम नाथ हमारे हो॥

कुछ माँगें न कुछ चाहें
जो देओ पिया पायें
हम प्रेम किये जायें
तुम बोलो न बोलो पिया
जीवन के सहारे हो॥

हम तुमसे प्रीत करें
तन मन चरणों में धरें
मन प्रेम सुधा से भरें
हम युग युग सेवा करें
प्रभु दास तुम्हारे हो॥

तुम मधुवन आया करो,
मधु मुरलि बजाया करो,
प्रभु, हृदय लुभाया करो,
गोपाल हो मीरा के
तुम नंददुलारे हो॥

११-१२-५७

इतना करो हरीजी — जब अंत काल आये,
हरिनाम मुख से लेते ये नैन बंद हो जाये ।।

कितना समाँ गवाँया,
जो पाना था — न पाया
जीवन है ढलता पल पल
आये न आये अब कल

प्रभु तुम न दूर होना — जब अंत काल छाये ।
अपनाना तुम हरी जी — जब सब बने पराये ।।

अपना जिन्हे बनाया
कोई न काम आया
अब साँझ को है वेला
प्राणी हुआ अकेला

अब तुम हि साथ देना — जब मन तुम्हें बुलाये ।
जब तोड़ सारे बंधन यह शरण तेरि चाहे ।।

अब छोड़ जगत सारा
इक तेरा लूं सहारा
गंगा का हो किनारा
मुख नाम तेरा प्यारा

प्रभु सामने आ जाना — मीरा जो श्याम गाये ।
तुम हाथ पकड़ लेना — आऊँ तुम्हारे पाये ।।

१६.१२.५७

पंछी हो जावे मन मेरा, पंछी हो जावे
कुंज कुंज मधुवन में कूके पीहु पिहू गावें ।।

सावन ऋतु आवे मधुबन में
चहके वन मेरी गुंजन से
डाल डाल हरि आवन की धुन बावरा हो गावे ।।

फूल जो हो जावे मन मेरा, फूल जो हो जावे
पी पावे खिल जावे मन बिन दरशन कुम्हलावे ।

बनठन आवे जब बनमाली,
फूल तोड दे कोई आली !
कठ हरी के लग मन झूले माला कहलावे ।।

नीर जो हो जावे यमुना का, नीर जो हो जावे ।
लिपट लिपट जावे प्रीतम अग जब मोहन आवें ।

स्नान करन प्रभु आवे तीरे
चूम चरण ले धीरे धीरे ।
अंग से अग लगा प्रीतम के निर्मल पद पावे ।।

धूली हो जावे मन मेरा, धूली हो जावे ।
नित नित परशन करे पिया के जब प्रभु जी आवे ।

जिस पथ पर आवे मनमोहन
हिये लगा लें नित ये चरनन
कहती मीरा· धूली बन मन, जो प्रीतम चावे ।।

२६.१२.५७

जिन ने ली नाथ तिहारि शरण
वह शरण छोड़ अब जायें कहाँ ?
जिन नैनों ने तुम्हें देख लिया
कुछ और उन्हें अब भाये कहाँ ?

तुम कारण जिन सब छोड दिया
जिन चरणों से चित जोड़ दिया
सब जग से नाता तोड़ दिया
मुख देख देख जो जियें तेरा
मुख मोड़ तु उनसे जाये कहाँ ?

जो तुमको अपना बना बैठे
मुरली सुन सुध विसरा बैठे
जो अपना आप गँवा बैठे
जिन आपा बेच दिया तुमको
तू नाथ उन्हे विसराये कहाँ ?

सुनो गिरधर नागर नटबरिया !
सुनो नूपुरवाले साँवरिया !
फिर अधर उठा लो बाँसरिया
जिस मुरली ने मन मोह लिया
मीरा वह तान भुलाये कहाँ ?

✓ ३०.११.५७

अब याद न कर भूल भि जा बात पुरानी,
जो बीत चुकी है रि सखी, प्रेम कहानी ।

श्यामल से कभी प्रीत लगी थी मधुबन में
अर्पण सखि, तन मन था किया हरि चरनन में ।
मन मोह लिया था किसि ने मुरली बजाके
सिर मोर मुकुट री सखि, गल माल सजाके
रूपहलि थि हर रैन थि हर भोर सुहानी ।
अब याद न कर भूल भि जा बात पुरानी ।।

नंदलाल थे गोपाल बने धेनु चराते
करते थे कभी रार, कभी आ-के मनाते ।
हम लोकपती कहते थे, ना जगत रखैया
घनश्याम सखी साँवरे थे कृष्ण कन्हैया
गगरी थे उठा देते — जो मैं भरति थि पानी ।
अब याद न कर भूल भि जा बात पुरानी ।।

सखि, ज्ञान से तप ध्यान से ना श्याम थे पाये ।
हमने थे सरल प्रीत से तब नाथ रिझाये ।
हूँ जनम जनम साथ —हरी वचन दिया था
टूटेगा न यह प्रेम यह इकरार किया था
गोपाल के गुण गाये सदा मीरा दिवानी ।
अब याद न कर भूल भि जा बात पुरानी ।।

१.१.५८

पंछी हो जा मन मेरे, श्यामल कि नगरिया जायें ।
गगन से पूछें, पवन से पूछें, पी की खोज लगायें ।

अंबर के मुख छाई लाली
भोर हुं वन आये वनमाली
यह भी है इक रूप हरी का, उड़ चल दरशन पायें ।।

बाँस कि डाली बन जा मन, चल कुंजन बन करे बास ।
तोड़ हरी बाँसुरिया कर ले जीयें इस ही आस ।

अंग अंग छेद छेद कर मोहन
अपने प्राण भरे तेरे तन
अधर लगा छू देवे पी तो प्रेम रागिणी गायें ।

छोटी सी बदली बन जा मन, उड़ चल देश पिया के !
हरी मिले तो रो रो कह दे सारे दुःख जिया के ।

यमुना तट आये मोहन जो
ताप सतावे चंद्र बदन को
झूम झूम कर छावे बदली प्रेम सुधा बरसायें ।

आँसू बन जा मन, चल रह अब राधा की अँखियों मे ।
ओस सि बन कर ढल जाना उन कमल सि दो पखियोंमें ।
नैन भरे जब पा कर दरशन
धीमे से छू लेना चरणन
कहती मीरा आँसू बन मन, हरी के चरण धुलायें ।।

२.१.५८

तुम श्याम हमें बिसराओगे
हम यह नहिं जाने, पिया !
तुम इतने निठुर हो जाओगे
यह मन नहिं माने, पिया !

जो प्रीत निभानी ही ना थी, तो प्रीत लगाई क्यूं ?
मीरा अपनानी ही ना थी, तो अपनि बनाई क्यूं ?
अमरित दे ज़हर पिलाओगे—हम ना पहचाने पिया !
तुम इतने निठुर हो जाओगे—यह मन नहिं माने, पिया !

जो नाता तोड़ हि देना था—तो प्रेम सिखाया क्यूं ?
श्यामल ! मुख मोड़ हि लेना था—तो दरश दिखाया क्यूं ?
तुम ऐसी आग लगाओगे विरहा के बहाने पिया !
तुम इतने निठुर हो जाओगे—यह मन नहिं माने, पिया !

इक दिन तुम्हे आना ही होगा—मन मेरा गाये क्यूं !
हम को अपनाना ही होगा—यह आस दिलाये क्यूं ?
तुम दूर नही रह पाओगे—ना बनो बिगाने पिया !
तुम इतने निठुर हो जाओगे—यह मन नहिं माने, पिया !

१४.१.५८

तू गाये जा, तु गाये जा, हरी के प्रेमि ! गाये जा।
हरी घुनी सुना गुणी ! हरी कि धुन सुनाये जा।

तूने कभी जो गा दिया
व्याकुल हुआ हर इक हिया
तूने कहा : पिया पिया
तो बावरा जगत किया
बनाये जा, बनाये जा, तु बावरा बनाये जा।

तू बोल हरी बोल तू
अतुल हरी अमोल तू
हरी के द्वार खोल तू
लियो हैं श्याम मोल तू
लुटाये जा, लुटाये जा, तु नाम धुन लुटाये जा।

तू नाम धुन सुना वही
सधी, तु रुक न जा कहीं
नहीं नहीं अभी नहीं
अभी तो जी भरा नहीं
कहे हैं मीरा बावरी — तु आग बनके छाये जा।
सुनाये जा, सुनाये जा, तु मधुर धुन सुनाये जा।।

१५ १ ५८

यह नदिया कि गलियो में कौन आज गाये ?
हरी बोल हरी बोल की धुन सुनायें !

सखी कौन मतवारा सुधबुध विसारे ?
हरी प्रेम में सारा ससार वारे ?
हो वेहाल झूमे यह गाये यह नाचे !
है प्रेमी यह कैसा हरी प्रेम याचे ?
हरी नाम की गूंज अबर पे छाये ?
हरी बोल हरी बोल की धुन सुनाये !

"न वैरी है कोई न कोई पराया,
सभी मेरे बधू "—यह प्रेमी ने गाया।
प्रणयधारा वहती है नैनो से कैसी !
न देखी किसी ने कभी प्रीत ऐसी !
पतित पापी सारे गले से लगाये
हरी बोल हरी बोल की धुन सुनाये !

बना देव कोई है देखो भिखारी
कमलदल है नैना छवी प्यारि प्यारी !
"हरी बोल हरी बोल "—जब यह पुकारे
हो बेबस चले आयें नरनारी सारे !
यह वन प्रेम की आग धरणी पे छाये
हरी बोल हरी बोल की धुन सुनाये !

कहे दासी मीरा "सुनो हे कन्हाई।
तुम्हे छोड गोकुल है नदिया क्यूं भाई ?
बना श्याम गौराग कैसी यह गाथा !
बना प्रेमि प्रीतम है दिल को लुभाता
भक्त वन हरी, अब है प्रीती सिखाये !
हरी बोल हरी बोल की धुन सुनाये !

२४.१ ५८

प्रभु देखन में और सखी री, जो दिखता सो नाही।
भोला भाला मुख श्यामल का, हृदय बसे चतुराई॥

नैन रसीले मनमोहन के
मनहर कुतल चित लोहन के
सुधा भरी वातो में प्रभु के मन मे भरी निठुराई।
प्रभु देखन में और सखी री, जो दिखता सो नाही॥

मोर मुकुट पीतावर साजे
कमल चरण में नूपुर बाजे
ठुमरू ठुमक मधुबन में नाचे मीरा विरहा जलाई।
प्रभु देखन मे और सखी री, जो दिखता सो नाही॥

वडा चतुर है मुरलीवाला
तन का काला मन का काला
सारा जग भरमाये लियो है, छल की मुरलि वजाई।
प्रभु देखन में और सखी री, जो दिखता सो नाही॥

हँस हँस कर हमें पास बुलाये
मधुर रीत से प्रीत सिखाये
लगन लगा हो जाये पराया ऐसा है यह कन्हाई।
प्रभु देखन मे और सखी री, जो दिखता सो नाहीं॥

प्रीतम न्यारा प्रीत नियारी
देख लियो इकबार मुरारी
राजकाज तज मीरा दासी शरणागत हो आई।
प्रभु देखन में और सखी री, जो दिखता सो नाही॥

३०.१ ५८

कहो उधो ! न यह कभी कि अब न श्याम आयेंगे।
सहेंगे प्राण कैसे यह जो कान सह न पायेंगे ?

जो प्रीत टूट जा सके — वह प्रीत प्रीत ही नही।
जो लगन छूट जा सके — वह प्रेम रीत ही नही।
न दुख में सुख में साथ हो — वह मीत मीत ही नहीं।
जो दिल के तार छूये ना — वह गीत गीत ही नहीं।
जनम मरण के साथ वह यहाँ वह छोड़ जायेंगे ?
कहो उधो ! न यह कभी कि अब न श्याम आयेंगे।

जो सत्य है उधो ! कि नाथ श्याम ही हमारे हैं।
कोई नही बिना हरी, हरी हि इक सहारे हैं।
जो तात मात सुत सखा सभी से श्याम प्यारे हैं।
यह तन यह मन यह धन सभी — सभी हरी पे वारे हैं
तो दूर क्यो रहेंगे वह, वह कैसे ना अपनायेंगे ?
कहो ! उधो न यह कभी कि अब न श्याम आयेंगे।

हम प्रीत करे श्याम से यह प्रीत किये जायेंगे।
जो स्वास स्वास नाम हम हरी का लिये जायेंगे।
दरस सुधा विरहा का विष जो देंगे पिये जायेंगे।
हरी मिलन कि आस में उधो जि ! जिये जायेंगे।
मीरा के भक्तवछल श्याम कैसे ना तब आयेंगे ?
कहो उधो ! न यह कभी कि अब न श्याम आयेंगे।

२७.१.५८

तुम हम संग प्रीत लगाके पिया, मुख मोड़ कहाँ जाओ ?
तुम हमको अपना बनाके पिया, अब छोड़ कहाँ जाओ ?

जिन नैनों ने तुम्हें देख लिया
उन्हें तुम बिन और न भाये पिया
जिस तन ने परशन तेरा किया
चरणो में अर्पण किया हिया
इस मन मंदिर को बसाके पिया, अब तोड़ कहाँ जाओ !
मुख मोड़ कहाँ जाओ ?

तुम श्याम हमें क्यूं भाये थे
अब दूर जो रहना चाहते हो !
क्यूं प्रेम कि सुधा पिलाये थे
अब विरहा अगन जलाते हो !
मन लूट के हिया चुराके पिया, चित चोर कहाँ जाओ !
मुख मोड़ कहाँ जाओ ?

जाने हम लाखों दोष भरे
क्या लायें क्या चरणों मे धरे
करुणा पे तेरी मान करें
हम द्वार पे तेरे आन पड़े
मीरा की इक तुम ठौर पिया, अब और कहाँ जाओ ?
मुख मोड़ कहाँ जाओ ?

१५.२.५८

मधुर मधुर सुन मुरली बाजे
मधुर मधुर धुन गाये ।
अधर लगी श्यामल के मुरली
कैसी तान सुनाये !

" शंका चिंता छोड़ के आ जा
झूठे बंधन तोड़ के आ जा
उस तट से मुख मोड़ के आ जा
इस तट श्याम बुलाये "॥

सुन रि सखी, सुन गाये बाँसी :
" मीरा तू हरि दरशन प्यासी
मैं भी दासी, तू भी दासी
काहे प्रभु बिसराये ! "

" सुन री मुरली ! "—मीरा कहती,
" तू नित मोहन के संग रहती,
राग सुधा बन अधर से बहती,
प्रेम क्या जाने हाये !

" दूर रहूँ या पास मैं जाऊँ,
जित देखूं श्यामल मैं पाऊँ,
दुख सुख गोविंद गोविंद गाऊँ
अंतर श्याम बसाये ॥ "

१६.२.५८

आज सखी, मन व्याकुल मेरा
मनमोहन कहि आवत है।
कोइ न रोकनहार सखी, अब
श्यामल मुझे बुलावत है॥

झूठे बंधन तोड़ चली मैं
इस जग से मुख मोड़ चली मैं
चली पिया की ओर चली मैं
जहाँ कन्हैया गावत है॥

अब नहि संगी, न कोई बेली,
हरी मिलन को चली अकेली,
सद्गुरु नाम कि माला ले ली
अब मन नाम धियावत है॥

श्याम बिना मेरे और न कोई
जो होनी थी सखी रि, होई
जाग उठी है बिधना सोई
हरी कही मुसकावत है॥

गोविंद गोविंद मीरा गाती,
जनम जनम श्यामल रंग राती
चली मिलन को फिर बिरसाती
नूपुर ताल बजावत है॥

१०.३ ५८

सखी, सुन बाँसुरी की धुन न जानूं क्या हो जाता है !
बिसर जाती हूं सुध तन की, यूं कुछ जादू सा छाता है।

बनाते लाख बातें हैं जगतवाले---सभी मानूं
रही ना लाज मर्यादा, कहे कुलनाशी---मैं जानूं।
सभी जानूं, मगर इकबार जब वह आ बुलाता है
बिसर जाती हूं सुध तन की, यूं कुछ जादू सा छाता है।।

मैं जानूं श्याम की रीती---बुला कर पास आये ना।
लगाकर प्रीत हमसे वह निभाये या निभाये ना।
मगर इकबार मिलने पर कभी जो मुस्कराता हैं
बिसर जाती हूं सुध तन की, यूं कुछ जादू सा छाता हैं।।

पराई पीर क्या समझें---यह कैसी आग लगती हैं।
चिगारी प्रेम की कैसी---यह अग अग में सुलगती है।
मगर इतना जलाने पर भि वो ही मन को भाता है।
बिसर जाती हे सुध तन की, यूं कुछ जादू सा छाता हैं।

चली जाती हूं पी मिलने मैं तज ससार ही सारा।
पिता माता स्वजन स्वामी मैं घर धन वार ही सारा।

२६.३.५८

सखी, यह कौन गाये है, कहो यह कौन गाये है ?
यह गोविंद नाम की मधु तान गोकुल में सुनाये है !

कहाँ से आई वैरागन यह वृंदावन कि गलियों में ?
यह पूछे हाल किस पी का है रो रो फूल कलियों से ?
लगन कैसी लगी इसको जो सुध बुध ही भुलाई है ?
यह किस साजन कि जोगन है जो हो बेहाल आई है ?
कहे कोई—है रानी, कोइ दीवानी बताये है !
सखी, यह कौन गाये है ?

जगत की लाज मर्यादा यह तज संसार को वारे,
पिता माता स्वजन स्वामी के नाते तोड़ कर सारे।
महल छोड़े हैं छोड़ा राज घर धन छोड़ कर आई।
चली आई हरी मिलने यह बनकर प्रेम सौदाई।
बहे नैनों से धारा मुख से गोविंद नाम गाये है।
सखी, यह कौन गाये है ?

सखी, मीरा है जोगन यह हरी दरशन की है प्यासी।
यह युग युग श्याम की प्यारी, सदा गोपाल की दासी।
नियारे हैं हरी इसके यह वैरागन बड़ी न्यारी।
लगाया प्रेम ऐसा है किये है बस में बनवारी।
करन यह प्रेम आइ प्रीत करनी यह सिखाये है।
सखी, यह कौन गाये है ॥

३१:३.५८

जा श्याम से कह दे रि.सखी : हमको सताया न करे।
हम पास न आयेंगे सखीं, वह भि बुलाया न करे।

वनठन के वह आये भि तो क्या ?
गल माल सजाये भि तो क्या ?
अंग पीत सुहाये भि तो क्या ?
वह नाचे भि गाये भि तो क्या ?

उस ओर न देखेंगे रि, वह नैन मिलाया न करे।
जा श्याम से कह दे रि सखी : हसको सताया न करे।।

रूपहली जो हो रात कभी
मैं जाऊँ सखी घाट कभी
तो आन पकड़ हाथ कभी
वह रोके नही बाट कभी

जो बीत चुकी प्रीत सखी याद दिलाया न करे।
जा श्याम से कह दे रि सखी : हमको सताया न करे।।

मैं तो प्रीत लगा भूल गई
है बावरि मीरा यूँ भई
अब तोड़ सकूँ प्रीत नहो
सखि, प्रेम लगायो न कहो

जिस मुरलि से मन लूट लिया श्याम बजाया न करे।।
जा श्याम से कह दे रि सखी : हमको सताया न करे।।

/७.४.५८

सुना है आज मैं ने—श्याम फिर मधुवन में आयेंगे।
अधर मुरली चरण नूपुर वह फिर नाचेंगे गायेंगे॥

अभी से जाउँ वह आऊँ हर इक डाली से कुजन में :
करे बरखा वह फूलों की जो.आये श्याम मधुवन में
अती कोमल चरण पी के हैं पथरीली बड़ी गलियाँ
हिये पथ पर बिछा दे फिर सखी कोमल सि सब कलियाँ
सुना है—आज यमुना तट हरी मुरली बजायेंगे।
सुना है आज मैं ने—श्याम फिर मधुवन में आयेंगे॥

गगन से झोलि भर तारे अभी से माँग लाऊँगी।
यह झिलमिल करते फूलों की सखी माला बनाऊँगी।
हृदय का रकत लेकर मैं लगाऊँ श्याम को टीका।
जलाकर प्रेम का दीपक मैं पथ देखुँगि अब पी का।
सुना है आज श्यामल फिर सखी दरशन दिखायेंगे।
सुना है आज मैं ने—श्याम फिर मधुवन में आयेंगे॥

सुना है आज मैं ने—श्याम फिर आयेंगे रि मधुवन।
सखी मैं बावरी सी हो न जाऊँ पा हरी दरशन!
*कहूँगी क्या करूँगी क्या जो आयें आँगना साजन!*
मैं अबला दोष लाखों हैं सखी, राजन के वह राजन।
मैं हूँ जैसी भि उनकी हूँ, मुझे ना छोड पायेंगे।
सुना है आज फिर मीरा को प्रभु अपना बनायेंगे॥

/२०.४.५८

मन रे, कौन तुझे समझाये ?
प्रेम चकोरा बना बावरे चांद से प्रीत लगाये।
जिस मोहन का तू मतवाला
चद्रवदन वह, मन का काला
चतुर है वह, तू भोला भाला, प्रीत वह नहीं निभाये।

मन रे, कौन तुझे समझाये ?
रूप का भौंरा बना बावरे कुंजन वन मंडराये।
नीलकमल जिस पर तू डोले
उसका रस अनमोल है भोले !
तन मन प्राण बेच जो तोले--चरण कमल वह पाये।

मन रे, कौन तुझे समझाये ?
हरी जोत में बना पतंगा अमर ज्योति तू चाहे।
जिसकी लौ पर घूम रहा तू
जिस बाती पर झूम रहा तू
जिस ज्योती को चूम रहा तू—चूमे जो जल जाये।

मन रे, कौन तुझे समझाये ?
मनमोहन का बना तू प्रेमी प्रेम गली में आये।
सुन मन मेरे—मीरा गाती
गली सांकरी आधी राती
प्रेमी जो चाहे चिरसाथी--सब कुछ खो सब पाये।
मन रे, कौन तुझे समझाये ?

/
७.४.५८

सुना है आज मैं ने—श्याम फिर मधुवन में आयेंगे।
अधर मुरली धरण नूपुर वह फिर नाचेंगे गायेंगे ॥

अभी से जाउँ यह आऊँ हर इक डाली से कुंजन में :
करे वरखा वह फूलों की जो.आये श्याम मधुवन में
अनी कोमल चरण पी के है पथरीली बड़ी गलियाँ
हिये पथ पर विछा दे फिर सखी कोमल सि सब कलियाँ
सुना है—आज यमुना तट हरी मुरली बजायेंगे।
सुना है आज मैं ने—श्याम फिर मधुवन में आयेंगे ॥

गगन से झोलि भर तारे अभी से माँग लाऊँगी।
यह झिलमिल करते फूलों की सखी माला बनाऊँगी।
हृदय का रकन लेकर मैं लगाऊँ श्याम को टीका।
जलाकर प्रेम का दीपक मैं पथ देखुंगि अब पी का।
सुना है आज श्यामल फिर सखी दरशन दिखायेंगे।
सुना है आज मैं ने—श्याम फिर मधुवन में आयेंगे ॥

सुना है आज मैं ने—श्याम फिर आयेंगे रि मधुवन।
सखी मैं बावरी सी हो न जाऊँ पा हरी दरशन !
कहूँगी क्या करूँगी क्या जो आयें आँगना साजन !
मैं अबला दोष लाखों हैं सखी, राजन के वह राजन।
मैं हूँ जैसी भि उनकी हूँ, मुझे ना छोड़ पायेंगे।
सुना है आज फिर मीरा को प्रभु अपना बनायेंगे ॥

/२०.४.५८

मन रे, कौन तुझे समझाये ?
प्रेम चकोरा बना बावरे चाँद से प्रीत लगाये।
जिस मोहन का तू मतवाला
चंद्रवदन वह, मन का काला
चतुर है वह, तू भोला भाला, प्रीत वह नही निभाये।

मन रे, कौन तुझे समझाये ?
रूप का भौरा बना बावरे कुजन वन मडराये।
नीलकमल जिस पर तू डोले
उसका रस अनमोल है भोले !
तन मन प्राण बेच जो तोले--चरण कमल वह पाये।

मन रे, कौन तुझे समझाये ?
हरी जोत में बना पतगा अमर ज्योति तू चाहे।
जिसकी लौ पर घूम रहा तू
जिस बाती पर झूम रहा तू
जिस ज्योती को चूम रहा तू—चूमे जो जल जाये।

मन रे, कौन तुझे समझाये ?
मनमोहन का बना तू प्रेमी प्रेम गली में आये।
*सुन मन मेरे—मीरा गाती*
गली सॉकरी आधी राती
प्रेमी जो चाहे चिरसाथी--सब कुछ सो सब पाये।
मन रे, कौन तुझे समझाये ?

२५.४.५८

आज बुलाये न गये, नाथ बुलाये न गये ।
रूठ गये ऐसे पिया श्याम मनाये न गये ॥

विनति सखी लाख करी
माने नही माने न री !
तोड़ हृदय निठुर हरी
छोड़ गये नैन भरी

मन कि रही मन में धरी, दुख भि सुनाये न गये ॥

दोष मेरे लाख सही
हरि क्या किरपाल नही ?
तोल में अवगुन से कही
करुणा है क्या हलकि रही ?

बावरि मीरा यूं भई—लाल रिझाये न गये ॥

लगन लगे ऐसि न क्यूं
प्राण से काया कि है ज्यूं
जिउँ में पी छोड़ के क्यूं
विरहा वह दे प्राण मैं दूं

ऐसि सखी प्रीत करूं—श्याम बिन आये न रहे ॥

२५.४.५८

हम तुमसे प्रेम करेंगे पिया, हम प्रेम किये जायें।
तुम हमसे प्रेम करो न करो—हम नाथ तुम्हें चाहें।

*जीवन यह प्रेम हमारा है*
प्राणों से प्रेम यह प्यारा है
यह जनम जनम का सहारा है
नित हृदय में वास तुम्हारा है
तुम नाथ हमारे हो ना हो—हम प्रेम यह अपनायें।

कुछ पायें हरी या ना पायें
हम तुमसे प्रेम किये जायें
तुमसे भी तुमको ना चाहें
तन मन धन चरणों में लायें
तुम पास रहो या दूर रहो—हम पास चले आयें।

इस प्रेम में तज संसार पिया
तुम पर जीवन दें वार पिया
हम हँस हँस सब दें हार पिया
सुध बुध सुख दुख कि विसार पिया
कहती मीरा : बस प्रेम करें—हम प्रेम किये जायें ।।

६.५.५८

एकवार तू गा योगी, इकवार तु गा जाना।
प्रीतम का अनमोल नाम तू आज सुना जाना।

हरी बोल हरि बोल तु गाये
अमरित की धारा वरसाये
सुन कर नर नारी सब आये
सुध तन मन की है विसराये
गूंज उठे ससार—तु ऐसी तान लगा जाना।

गोविंद गोविंद गा मतवाले !
वड़े हि दुखिया दुनिया वाले
मोह ताप ने फंदे डाले
गोविंद विन अब कौन सँभाले ?
हरी नाम की सुधा पिला यह तपत बुझा जाना।

हरी नाम तू योगी, गा दे
प्रेम के वल गोपाल बुला दे
मुझसे मेरा श्याम मिला दे
प्रेम कि मन में आग लगा दे
वड़ी तिसाई वावरि मीरा प्यास मिटा जाना।

१६.५.५८

गिरधर आगे नाचुं सखी, मनमोहन आगे गाऊँगी ।

परम मनोहर श्यामल मेरे, आज तो नाच रिझाऊँगी ।।

प्रेम का मुरली राग सुनावे, प्रेम कि पायल वाजेगी ।

प्रेम मे वावरि हो के मीरा श्याम श्याम गा नाचेगी ।

वृदावन की गली गली मे गोविंद नाम सुनाऊँगी ।

गिरिधर आगे नाचुं सखी, मनमोहन आगे गाऊँगी ।।

प्रेम का कजरा दे नैनो मे, प्रेम का करूँ सिंगार सखी ।

छनन छनन पग घुंधरू बाजे, कगन दे झकार सखी ।

तज कर सव ससार आज मै पिया मिलन को जाऊँगी ।

गिरिधर आगे नाचुं सखी, मनमोहन आगे गाऊँगी ।।

मोर मुकुट सिर, गल वनमाला, मुरलि मनोहर आयगे ।

ठुमुक ठुमुक कर कदम तले वह वनठन रास रचायेंगे ।

जनम जनम की दासी मीरा रूठे हरी मनाऊँगी ।

गिरिधर आगे नाचुं सखी, मनमोहन आगे गाऊँगी ।।

१.६.५८

इतनी विनती सुनो हरी जो, विनति सुनो प्रभु, मेरी।
अंत समय मुख नाम हो तेरा, हृदय छवी हो तेरी।
प्राण रहे या जाये तन से
श्याम नाम ना जाये मन से
नैन लगे हो हरी चरण से श्यामल अंत कि वेरी।
इतनी बिनती सुनो हरी जी, विनति मुनो प्रभु, मेरी ॥

इतना ही वर तुमसे पाऊँ :
शरण विना मैं कुछ नहिं चाहूँ,
जो तू करे मैं भली मनाऊँ—हो चरनन की चेरी।
इतनी विनती सुनो हरी जी, विनति सुनो प्रभु, मेरी ॥

अंत समय जो निकट तु आये
शरणागत यह मन हो जाये
चरण धूल यह अंग लगाये, पल भी करे न देरी।
इतनी विनती मुनो हरी जो, बिनति सुनो प्रभु, मेरी ॥

इक ही बिनती सुनो मुरारी :
दुख सुख माँगूं शरण तिहारी
युग युग मीरा तो पे वारी, जनम मरण मैं तेरी।
इतनी विनती सुनो हरी जो, बिनति सुनो प्रभु, मेरी ॥

४.६.५८

मन, तू प्रीत करन ना जाने।
तो ही व्याकुल हुआ बावरे, प्रीतम ना पहचाने !
प्रेमी कैसा प्रीत न जाने !
हरी मिलन की रीत न जाने !
मीत जो है वह मीत न जाने, लगा है पर अपनाने।
क्या माँगे है, क्या है चाहे !
क्या पाने को प्रीत लगाये !
जो खोये वह ही सब पाये, सुन रे मन, दीवाने !
जीत नहीं यहाँ हार नहीं है
लेन देन तो प्यार नहीं है
इस सागर का पार नहीं है, इसके पथ अंजाने।
इस सागर तट तब ही आना
विंदू बन जो चाहो समाना
मीरा ऐसी प्रीत लगाना—लौ से ज्यूं परवाने ॥

१.७.५८

चरण तिहारे सदगुरु प्यारे ! अपने हृदय बसाऊँ।
जय गोविंद जय सदगुरु जय जय गोविंद गोविंद गाऊँ॥

तुमसा सज्जन और न कोई —— तात मात ना भाई।
तुम ही तुम गुरुदेव हमारे, तुम बिन कौन सहाई !
तुम प्रीतम तुम मीत हमारे नित गुरु नाम धियाऊँ ॥

मन में राखूं छबी तिहारी, मुख से लूं हरिनाम।
सदगुरु गोविंद एक है दोनो, एक है सदगुरु श्याम।
सदगुरु मिले मिले परमेश्वर वार वार बलि जाऊँ ॥

तन मन धन से करूं मैं सेवा तेरी सदगुरु प्यारे !
तू राखे या मारे साजन, पड़ी रहूँ मैं द्वारे।
जनम जनम की दासी मीरा जो तू दे मैं पाऊँ ॥

१.६.५८

इतनी विनती मुनो हरी जी, विनति सुनो प्रभु, मेरी।
अंत समय मुख नाम हो तेरा, हृदय छवी हो तेरी।
प्राण रहे या जाये तन से
श्याम नाम ना जाये मन से
नैन लगे हों हरी चरण से श्यामल अंत कि बेरी।
इतनी विनती सुनो हरी जी, विनति सुनो प्रभु, मेरी ॥

इतना ही वर तुमसे पाऊँ :
शरण बिना मैं कुछ नहिं चाहूँ,
जो तू करे मैं भली मनाऊँ— हो चरनन की चेरी।
इतनी विनती सुनो हरी जी, विनति सुनो प्रभु, मेरी ॥

अंत समय जो निकट तु आये
शरणागत यह मन हो जाये
चरण धूल यह अंग लगाये, पल भी करे न देरी।
इतनी विनती मुनो हरी जी, विनति सुनो प्रभु, मेरी ॥

इक ही विनती सुनो मुरारी :
दुख सुख माँगूँ शरण तिहारी
युग युग मीरा तो पे वारी, जनम मरण मैं तेरी।
इतनी विनती सुनो हरी जी, विनति सुनो प्रभु, मेरी ॥

४.६.५८

मन, तू प्रीत करन ना जाने।
तो ही व्याकुल हुआ बावरे, प्रीतम ना पहचाने !
प्रेमी कैसा प्रीत न जाने !
हरी मिलन की रीत न जाने !
मीत जो है वह मीत न जाने, लगा है पर अपनाने।
क्या माँगे है, क्या है चाहे !
क्या पाने को प्रीत लगाये !
जो खोये वह ही सब पाये, सुन रे मन, दीवाने !
जीत नहीं यहाँ हार नहीं है
लेन देन तो प्यार नहीं है
इस सागर का पार नहीं है, इसके पथ अंजाने।
इस सागर तट तब ही आना
बिंदू बन जो चाहो समाना
मीरा ऐसी प्रीत लगाना—लौ से ज्यूं परवाने॥

१.७.५८

चरण तिहारे सदगुरु प्यारे! अपने हृदय बसाऊँ।
जय गोविंद जय सदगुरु जय जय गोविंद गोविंद गाऊँ॥

तुमसा सज्जन और न कोई —— तात मात ना भाई।
तुम ही तुम गुरुदेव हमारे, तुम बिन कौन सहाई ?
तुम प्रीतम तुम मीत हमारे नित गुरु नाम धियाऊँ॥

मन में राखूं छवी तिहारी, मुख से लूं हरिनाम।
सदगुरु गोविंद एक है दोनो, एक है सदगुरु श्याम।
सदगुरु मिले मिले परमेश्वर बार बार बलि जाऊँ॥

तन मन धन से करूँ मैं सेवा तेरी सदगुरु प्यारे !
तू राखे या मारे साजन, पड़ी रहूँ मैं द्वारे।
जनम जनम की दासी मीरा जो तू दे मैं पाऊँ॥

४.६.५०

जिन ले ली नाथ तिहारि शरण
वह शरण छोड़ कहाँ जायें, हरी !
जिन हृदय बसाये तेरे चरण
वह और किसे अपनायें, हरी !
जिन सौंप दिया हो मन तुमको
जिन बेच दिया हो तन तुमको
जिन सब हि किया अर्पण.तुमको
वह आपा कहाँ बिकायें, हरी !
जिनकी इक ही तुम ठौर हरी !
जिनका तुम बिन ना और हरी !
उनको तुम जाओ छोर हरी !
तो पीड़ा किसे सुनायें, हरी !
मीरा के प्रभु बनवारी हो
जिन नित ली शरण तुम्हारी हो
जिन सृष्टी तुम पर वारी हो
उनको कैसे बिसरायें, हरी !

११.६.५८

सावन की ऋतु आई घिर घिर काली बदली छाई।
हरी जो आ जाओ, आओ।
रिमझिम रिमझिम मेहा बरसे, मेरा मन दरशन को तरसे
दरश दिखा जाओ, आओ ।।
दादुर मोर पपीहा गाये, पीउ पिऊ कर शोर मचाये,
मेरे मन में आग लगाये, आग बुझा जाओ, आओ।
गरजे बादल दामिनि दमके, सुन सुन गरजन जियरा चमके,
कैसे कटेगी बिन प्रीतम के?—शरण.लगा जाओ, आओ।।
मोहन ऋतु आई सावन की, ऋतु आई है पी पावन की
कोई कहो री हरि आवन की, दु ख मिटा जाओ, आओ।
मीरा के प्रभु ओ गिरधारी ! कब तक दुख की यह अँधियारी ?
कब तक देखूं बाट तिहारी?—श्याम बता जाओ, आओ।।

### ८.६.५.८

घुँघरु बाँध पग आई मीरा, घुँघरु बाँध पग आई ।
नाचत गावत वृंदावन में गोविंद गोविंद गाई ।
मीरा घुँघरु बाँध पग आई ॥

जग की कुल मर्यादा भूले
प्रेम में हो मतवारी झूले
रो रो गाये श्याम बुलाये होवत जगत हसाई
मीरा घुँघरु बाँध पग आई ॥

हाथ न कगन चुनरि नही है
तन मन की सुध विसर गई है
बिसर गई है लोकलाज सब कैसी लगन लगाई ?
मीरा घुँघरु बाँध पग आई ॥

विरह मिलन दुख सुख नहि जाने
जीवन मरण वह इक कर माने
कुछ नहि माँगे, कुछ नहि चाहे, प्रेम में सब दिनराई ।
मीरा घुंघरु बाँध पग आई ॥

किस राजन की [illegible] यह रानी ?
गलियन नाचे बनी दिवानी ?
नैनन बहती प्रेम कि धारा कैसी दशा बनाई ?
मीरा घुंघरु बाँध पग आई ॥

छनन छनन पग घुंघर बाजे
प्रेमदिवानी मीरा नाचे
दादुर गुन करि बजी मुरलिया देवन नाम बजाई ।
मीरा घुंघरु बाँध पग आई ॥

१२-६-५८

डोल रहा व्याकुल मन मेरा — पल भर चैन न पावत हैं।
व्याकुल नैनाँ भये वावरे, निसदिन भर भर आवत हैं ॥
श्याम बिना कुछ भावे नाही
चैन हृदय को आवे नाही
सुख में मन सुख पावे नाही
घर धन कुछ भि सुहावे नाही
प्रेम कि आग लगी यह कैसी — तन मन प्राण जलावत है!
डोल रहा व्याकुल मन मेरा — पल भर चैन न पावत हैं।

लाख कहूँ मन धीर न माने
अपने भी बन गये बिगाने
कौन सखी, यह दुख पहचाने
लागे जिस तन वोही जाने
प्रेम बिथा काहे को प्रेमी हँस हँस कर अपनावत है!
डोल रहा व्याकुल मन मेरा — पल भर चैन न पावत हैं।

मीरा के प्रभु, हे वनवारी!
शरण पड़ी मैं नाथ तिहारी
राखो जी प्रभु, लाज हमारी
तुम बिन मेरो कौन मुरारी?
आओ जी, अब आओ प्रीतम, जीवन बीता जावत है!
डोल रहा व्याकुल मन मेरा — पल भर चैन न पावत हैं ॥

८७.५८

इतना दो बता साँवरिया काहे हो भाये
क्यूँ इतने हो भाये ?
दिनरात पिया, मेरा हिया तुमको बुलाये
क्यूँ तुमको बुलाये ?

तुम प्रीत लगा प्रेम जगा छोड जो जाओ
तुम पास बुला अपना बना हाथ न आओ
हम सारि सहे एक कहे ना गिरधारी !
हम एक शरण प्राणहरण ! माँगें तिहारी
हम बाट तेरी देखें हरी, आये ना आये
हरि, आये ना आये ।

इक बार हरी, प्रेम भरी मुरलि बजा के
जो आओ निकट मोर मुकुट सिर पे सजा के
हम दूर खडे देखा करे प्राणवसैया !
तुम साज सजा ताल बजा नाचो कन्हैया !
हो माल गले कदम तले श्याम, तू गाये
जो श्याम तु गाये ।

क्यूँ लूट लिया मेरा हिया, नंददुलारे ?
गोपाल हे नंदलाल हे ब्रजबाल पियारे !
ठुकराओ या अपनाओ हरी मीरा है दासी
है मीन, कम्हैं प्रीत तुम्हीं से ब्रजवासी !
यह प्राण रहे या न रहें, प्रीत न जाये
यह प्रीत न जाये ।।

६.७.५८

सावन की बदली ! कह दे री, हुआ कहाँ से आना ?
खोई खोई फिरे सखी क्यूं ? कौन देश है जाना ?

तू अंबर की रानी बदली, देश देश तू जाये,
कह तो मेरे मनमोहन के कहीं हैं दरशन पाये ?
यमुना के उस पार कहीं कहते हैं रहे बनमाली
मेरा इक संदेश जा देना श्यामल को, री आली :
"दूर हुँ मैं, मजबूर हुँ मैं, है पथ भी री, अनजाना।"
सावन की बदली ! कह दे री हुआ कहाँ से आना ?

किसके विरहा में व्याकुल क्यूं भीजा आँचल तेरा ?
छम छम कर ना रो री बदली ! भर आता मन मेरा।
तू भी विरहिन, मैं भी विरहिन, इक दूजे की जाने।
दिल कि लगी क्या समझे को ? जिस तन लागे पहचाने।
भर भर आते क्यूं नैनां है कर कर सखी, बहाना !
सावन की बदली ! कह दे री, हुआ कहाँ से आना ?

पख पवन के कर ले सखी री, उड़ जा देश पिया के।
नैनन जल तू ले जा मेरा बरसा साँवरिया पे।
रो रो कहना : ओ गिरधारी, कैसी लगन लगाई ?
दरशन बिन दो नैनाँ बरसे, दुख की बदली छाई।
मीरा के निर्मोही मोहन, सीखो प्रीत निभाना।
मीरा के निर्मोही मोहन एक बार आ जाना।

१६.७.५८

सहल नही है प्रीत तुम्हारी, सहल न प्रीत लगाना।
कठिन है प्रीत लगाकर तुमको श्यामल फिर बिसराना ॥
बल छल से यह लगे न प्रीती, लगे न धन जोवन से।
जिन पर करुणा करे हरी तू—लाते वही चरण से ।
तुम से दूर रहे ना कोई, पास कठिन है आना॥
ज्ञानी ज्ञान लगा कर हारे, ध्यान धरे बैरागी ।
वन वन खोजत है सन्यासी तप करते है त्यागी ।
प्रेम बिना तू हाथ न आवे, कठिन तुम्हे अपनाना ॥
रूप नहीं गुण ध्यान नही है, बनी नही बैरागी ।
मीरा जनम जनम की दासी द्वार से तेरे लागी ।
तुम बिन प्रभु मै कुछ नहिं जानूं, जानूं गोविंद गाना ॥

२५.७.५८

दासी बनकर आई प्रभु मै बनकर दासी आई ।
राज काज तज बनी बैरागिन गोविंद गोविंद गाई।
प्रभु, मै दासी बनकर आई ॥
झूठे बचन टूट गये है, अपने पराये छूट गये है
जीवन साथी रूठ गये है, अब तुम बिन नहिं कोई
प्रभु, मै दासी बनकर आई ॥
कैसी प्रीत लगी बनवारी ? बैरी हो गइ सृष्टी सारी
अब तुम ही हो मीत मुरारी ! तुम हो सखा कन्हाई ।
प्रभु, मै दासी बनकर आई ॥
सेवा करूँ, कही नहिं जाऊँ, जो तू करे मै भली मनाऊँ,
जो देवे श्यामल ! मै पाऊँ, बिसरूँ भली बुराई ।
मीरा दासी बन कर आई ॥

११.७.५८

सावन की रितु आई री, अब पंछी गायेंगे।
संदेश घटा है लाई घर मनमोहन आयेंगे।
धरणी दुलहन बनी सजी है, कुंजनवन में धूम मची है
सहनाई सी गगन बजी है, दरश दिखायेंगे।
सखी, घर मोहन आयेंगे ॥
मान भरी है बदली आती, झूम झूम कर है इठलाती
प्रीतम का संदेश है लाती—रास रचायेंगे।
सखी, घर मोहन आयेंगे ॥
कोयल मोर पपीहा गाये, सज धज कली कली लज्जाये
बरखा ने है हार बनाये, अब पहनायेंगे।
सखी, घर मोहन आयेंगे ॥
चंद्रवदन नैना मतवाले, बादल से हैं कुंतल काले,
मीरा के प्रभु नूपुर वाले ! मुरलि बजायेंगे।
सखी, घर मोहन आयेंगे ॥

२.६.५८

आओ री आओ री आली ! आई मिलन कि रात।
बीत गई है विरहन रजनी — गगन भई परभात।
नैन में अंजन प्रेम का डाला, प्रेम कि लेंगे हाथ में माला,
चल री देखें मुरलीवाला — चल री देखें नाथ।
श्यामल से हम कुछ नहिं चाहे, निरख निरख सखि, हम सुख पायें
मन ही मन हरि नाम धियायें — मुख नहिं बोलें बात।
चल री यमुना पार चलेंगे, प्रभु से सीखन प्यार चलेंगे,
प्रेम में सब कुछ हार चलेंगे — कुछ नहिं लेंगे साथ।
कहती मीरा : चल रि सखी चल, अवसर बीता जाये पल पल,
जीवन विफल जो जावे री ढल — फिर नहिं आवे हाथ।

१८.७.५८

पीहु पिहू तू बोल पपीहा काहे सतावत है ?
पिया पिया की तान हरी की याद दिलावत है ।

सुन री कोयल बावरी ! डाल डाल ना कूक !
सुन सुन तेरी रागिणी उठे हृदय में हूक ।
तू गाये तो मन कहे : कहिं श्यामल गावत है ।
पिया पिया की तान हरी की याद दिलावत है ॥

सुन रि बदरिया ! जा सखी ! चली दूर कहिं जा !
मेरे नैनां जल भरे, और नीर नहिं ला ।
सावन भादों की नदी यह नैन बहावत है ॥
पिया पिया की तान हरी की याद दिलावत है ॥

जा रि सखी, घर श्याम के, इतना जा कहना :
तुम बिन मेरे साँवरे, कैसे हो रहना ?
सावन में हर फूल तुम्हारी याद दिलावत है ॥
पिया पिया की तान हरी की याद दिलावत है ॥

मीरा के गोपाल हे ! हे अनाथ के नाथ !
प्रीत लगाई यतन से छोड़ चले हो हाथ ।
तुम बिन मेरो को नहीं, मन तुम्हे बुलावत है ॥
पिया पिया की तान हरी की याद दिलावत है ॥

२१.७.५८

एक वार तू गाना योगी ! एक वार तू गाना।
गोविंद का अनमोल नाम इक वार तु हमें सुनाना।
योगी ! एकवार तू गाना ॥
गोविंद गोविंद जब तू गाये
आओ आओ हरी ! बुलाये
प्रेम कि मानो आग लगाये, आज वह आग लगाना।
गाये जा तू ओ मतवारे !
राग में अपने जगत बिसारे
हरी प्रेम में तन मन वारे गाना राग सुहाना।
सुधा है तेरे मुख से बहती
कंठ में भकती मुकती रहती
गाये जा तू — मीरा कहती — गाना रुक नहिं जाना।

१८.७.५८

रहि चरण पकड़ के पुकार हरी, अब छोड़ नही जाना।
तुम करके हम सग प्यार हरी, मुख मोड़ नही जाना ॥
कहते है तुम्हें दुखभंजन क्यूं ?
गाते है भकत चिरसज्जन क्यूं ?
तुम जोड़ हृदय के तार हरी, अब तोड़ नही जाना ॥
नारायण हो जगपाल तो क्या ?
हो भकतवछल किरपाल तो क्या ?
मैं जानूं नदकुमार हरी, चितचोर, नही जाना ॥
गुणधाम हो तुम, गुणहीन हूं मैं
तुम नाथ हो श्याम, अधीन हूं मैं
म लगी रहूंगि दुआर हरी, किसि ओर नही जाना ॥
मीरा के प्रभु ओ गिरधारी !
मन काठ कियो मेरी बारी
तुम बने रहो यूं कठोर हरी, पर छोड़ नही जाना ॥

६.८.५८

मैं तो लगी रहूँगि दुआर पिया—तुम आओ नाथ, या आओ ना ।
मन मदिर तेरा श्याम किया—यह बसाओ नाथ, बसाओ ना ॥

मैं पथ की धूली बनी रहूँ, जो बीते श्याम में सारि सहूँ ।
दुख सुख की एक न तुम्हे कहूँ—जो बुलाओ नाथ, बुलाओ ना ॥

वन आँगन तेरे डाल पिया, नित प्रेम में झूलूँ साँवरिया ।
तू छैयाँ नाचे नटवरिया—तुम चाहो हमें या चाहो ना ॥

हरि तेरी छाओ बन जाऊँ, तू जित जाये मैं संग आऊँ
नित परश करूँ दरशन पाऊँ—अपनाओ तुम, अपनाओ ना ॥

मीरा के प्रभु ओ गिरधारी ! मैं जनम जनम तुम पर वारी
अतरयामी जानो सारी—अब आओ नाथ, सताओ ना ॥

/१५.८.५८

देवरूप गुरु पायो री मैं देवरूप गुरु पायो ।
दरशन पा सब दुविधा मिट गइ आनदमय घर आयो ।
मैं देवरूप गुरु पायो ॥

दीनबंधु गुरु करुणासागर पाप ताप भय हारी ।
पल में काटी शका चिंता सदगुरु नाथ हमारी ।
नित चाकर बन लगी दुआरे सदगुरू मो अपनायो ।
मैं देवरूप गुरु पायो ॥

सेवासाधन एक न जानूं तत्र मत्र ना आये ।
मैं बालक लिपटी चरणन से सदगुरु लियो उठाये ।
प्रीत हृदय की देखी सदगुरु दोष नही चित लायो ।
मैं देवरूप गुरु पायो ।

सदगुरु महिमा मैं क्या जानूं, मैं बिंदू वह सागर ।
सदगुरु गोविंद एक है जानूं, जो सदगुरु सो ठाकुर ।
जनम जनम की दासी मीरा गोविंद गोविंद गायो ।
जनम जनम की दासी मीरा सदगुरु पा हरि पायो ॥

१७.८.५८

इक दिन जाना होगा राही, इक दिन जाना ही होगा।
भूल रहा है जिस दिन को तू—वह दिन आना ही होगा॥

कौन कहे तू कहाँ से आया, क्या पाना था क्या है पाया
हँसी खेल में दिवस गँवाया, ढल आई अब साँझ कि छाया
कर कर करम जो भर ली झोली—भार उठाना ही होगा॥

करना था जो किया नही है, तृषित रहा जल पिया नहीं है
जीवन पा भी जिया नही है, पाया तो है दिया नहीं है
लेन देन है बड़ा पुराना अत चुकाना ही होगा॥

कहती मीरा सुन रे राही, यह दुनिया जो इतनी भाई
जिससे इतनी प्रीत लगाई, अंत समय यह काम न आई
अपना है सो अपना कर ले वह अपनाना ही होगा॥

१.६ ५८

हरि दरशन को जायें सखी चल्, हरिदरशन को जायें।
वृंदावन घनश्याम विराजे, चल री दरशन पायें॥
चल री, तज ससार चलें हम्, तन मन धन सब वार चलें हम्
मैं मेरी सब हार चलें हम् प्रभु से प्रीत लगायें॥
चिंता कैसी सोच है काहे? मोहे मेरो नाथ बुलाये!
जनम जनम की पीर मिटाये, चल प्रभु के हो जायें॥
यह जग तो है रैन बसेरा, क्या है तेरा, क्या है मेरा?
झूठी माया ने है घेरा काहे समाँ गँवायें?
वृंदावन घनश्याम विराजे, मोर मुकुट गल माला साजे,
अधर मुरलिया सुन री बाजे, सुन सुन री सुख पायें॥
कहती मीरा सुन रि सखी सुन्, अपने अतर मुरली की धुन,
प्रेम से नाम के मोती ले चुन गोविंद गोविंद गायें॥

१३.८.५८

मै प्रेमनगर की जोगन हूँ, है प्रेम हि मेरी रीत ।
वहाँ यमुना बनकर बहती है ढल मेरे मन की प्रीत ॥

मै बाला हूँ वृंदावन की
मैं प्रेम फूल हूँ मधुवन की
मै नंदित कोयल कुंजन की
मै गोपी अपने मोहन की
जो मुरलि बजाये गोकुल में—वह मेरे मन का मीत ॥

वहाँ चिंता नहि है, ताप नही
है ईर्षा ना, वहाँ पाप नही
वहाँ मै मेरी की छाप नही
वहाँ प्रेम का कोई नाप नही
वहाँ नंदित हो सब नाच रहे, है गाते प्रेम के गीत ॥

वह नगरी बडी नियारी है
वहाँ रहते कृष्ण मुरारी है
प्रभु भकत वछल गिरधारी है
चिर सुदर हृदयबिहारी है
वह प्रेम कि बसती है सजनी, वहाँ हार नहीं है जीत ॥

चल् सखी रि, उस नगरी जायें
हिल मिल कर फिर मगल गायें
चल् प्रीतम के दरशन पायें
फिर तन मन दे श्यामल भ्यायें
चल मीरा, फिर चल वृंदावन, यह समाँ न जाये बीत ॥

२५.८.५८

न बजाने पिया, दूँगि बाँसुरिया में बजाने न दूँगि पिया !
तेरि जादु भरी श्याम है बाँसुरी में सुनाने न दूँगि पिया !

काहे साज सजा चरण नूपुर बजा !
आओ मधुबन में बोलो कन्हाई !
नाचो कुंजन में क्यूं, श्याम बनठन के यूं
काहे माला गले है सजाई !
कमल नयन तेरे प्राण मोह लें मेरे
यह मिलाने न दूँगि पिया !

की थी प्रीत कही क्या है याद नही
अब तो कैसे बने हो पराये ?
जो निभानी न थी तो लगानी न थी
हमको काहे थे अपना बनाये ?
बाँस की बासरी में है आग भरी
यह लगाने न दूँगि पिया !

नंद के लाल हो तुम तो गोपाल हो
जाओ धेनु चराओ पिया !
प्रीत तुम जानो क्या ? प्रेम पहचानो क्या ?
जाओ रास रचाओ पिया !
मन लुभाने पिया, साज इतना किया
मन लुभाने न दूँगि पिया ।।

मीरा ने क्यूं हरी, तो से प्रीत करी !
अब मैं तोड़ूं तो टूटे भि ना ।
तुम तो तोड सको, हमको छोड सको
मैं जो छोड़ूँ तो छूटे भि ना ।
तेरी याद हरी, अब है मन में घरी
यह ले जाने न दूँगि पिया !
तेरे पैयाँ परूँ, श्याम विनती करूँ
अब सताने न दूँगि पिया !

. १६.८.५८

याद नही क्या कुछ भी मोहन, कुछ भी याद न आये ?
बृंदावन की प्रेम कहानी सब ही नाथ भुलाये !

याद नही क्या मोहन, वह दिन
रह नही पाते थे तुम हम बिन
दूर न जाते हमसे इक छिन ?
अब जीयें हम बीते दिन गिन
जरा जरा सब याद है हमको, बिसरत ना बिसराये ।

याद नही यमुना तट आना ?
नैन मूंद कर हमें बुलाना ?
सखियन संग मिल मंगल गाना ?
रूठना बनना हमें मनाना ?
रूठ गये हो कैसे अब प्रभु, तुमको कौन मनाये !

याद नही वह मुरलि बजाना ?
कदम तले वह रास रचाना ?
देख देख हमको मुसकाना ?
तन मन लूट के पास न आना ?
याद नही थी प्रीत लगाई हमको शरण लगाये ?

परम मनोहर ओ बनवारी !
याद नही है तुम्हें हमारी ?
मीरा के तुम हृदय विहारी
जनम जनम मैं तो पे वारी
तोहे बिसार मैं पल ना जीऊँ गोविंद मीरा गाये ॥

३.६.५८

यह कौन आ रहा है, यह कौन आ रहा है ?
कहो ऐसा आनंद क्यूं छा रहा है ?

रही झूम हर डाल कलियों के मुख लाल
पवन की मधुर चाल पत्तें हैं दे ताल
यह कौन आ रहा है...... क्यूं छा रहा है ?

ये सखियाँ भि बनठन चली आइ मधुवन
बजे हाथ कंगन है पायल कि छन छन
यह कौन आ रहा हैं...... क्यूं छा रहा है !

हिया मेरा गाये, यह किसको बुलाये !
मिलन किसको चाहे नैन भर क्यूं आये !
यह कौन आ रहा है...... क्यूं छा रहा हैं ?

कहे मीरा दासी: ओ गोकुल के वासी !
जो अंखियाँ है प्यासी मिटेगी उदासी
यह कौन आ रहा है......क्यूं छा रहा है !

सुनो सृष्टि गाई बधाई बधाई
न फूली समाई मिलेंगे कन्हाई
यह कौन आ रहा है...... क्यूं छा रहा है ?

५.६ ५८

यह सब प्रेम का खेल है प्राणी, खेल रहा है खिलारी ।
प्रेम कि डोर से बाँध के खेले नाचे सृष्टी सारी ॥

प्रेम में झूलें चदा तारे, प्रेम में सूरज किरण बिखारे,
प्रेम में बहते सागर सारे खेल रहा गिरधारी ॥

प्रेम में बादल नीर बहावे, प्रेम में पछी बन बन गावे
प्रेम में कली कली मुसकावे, खेले कुजबिहारी ।

प्रेम में भकत हरी को बुलाते, प्रेम में ध्यानी ध्यान लगाते
प्रेम में त्यागी सब तज जाते, खेले कृष्ण मुरारी ।

हरी प्रेम की रीत पुरानी, प्रेम में जोगन बनी है रानी,
प्रेम में मीरा बनी दिवानी, खेले गोकुल चारी ॥

३० ८ ५६

प्रेम कियो प्रभु पायो जिनने प्रेम कियो प्रभु पायो ।
प्रभु पायो सब पायो जिनने अपना आप गँवायो ।

प्रेम हि पूजा, प्रेम हि साधन, प्रेम बिना नहिं ज्ञान ।
प्रेम तपस्या, प्रेम त्याग है, प्रेम बिना नहिं ध्यान ।
प्रेम बिना कभि गती न होये, युग युग सत बतायो ।

प्रेमो न माँगे मुकती शकती, माँगे आन न मान ।
मोह न माँगे मोक्ष न माँगे, माँगे ना निर्वाण ।
प्रेमी माँगे दरश हरी के, हरि सग प्रेम लगायो ।

मीरा जनम जनम की दासी, माँगे गुण ना ज्ञान ।
गुरु चरणनकी सेवा माँगे, यह मीराके प्राण ।
शरणागत हो आन पडी, गुरु करुणाकर अपनायो ॥

६.६.५८

आज सखी आनंद भयो है नर नारी सब गावत है।
मात बनी है नंद कि रानी सुरजन दरशन पावत है॥

लाल को पलना मात झुलावे
निरख निरख सखियां सुख पावें
नंदजि दूर खड़े मुसकावें
फूले नहीं समावत है।
नर नारी सब गावत है॥

हे रि सखी, यह लाल नियारा
चंद्रवदन है प्यारा प्यारा
गोकुल की अखियों का तारा
नंददुलाल कहावत है।
नर नारी सब गावत है॥

बड़ा अनोखा लाल है यह री!
कोइ कहे व्रजवाल है यह री!
कोइ कहे जगपाल है यह री!
नारायण यह बतावत है।
नर नारी सब गावत है॥

सृष्टी जिसको नाथ बताती
उस गोपाल के मैं रंग राती
जनम मरण यह मेरो साथी
दासी मीरा गावत है।
नर नारी सब गावत है॥

७.६.५८

एक बार तो कोइ कहो री : प्रभु मेरे घर आयेंगे ।
बड़े हि व्याकुल नैना मेरे कभी तो दरशन पायेंगे।।

साँझ कि वेला आये रही री !
पथ पर नैन लगाये रही री !
स्वास स्वास प्रभु ध्याये रही री !
पल पल नाथ बुलाये रही री !

एक बार तो मेरे अवगुन भूल के प्रभु अपनायेंगे ।
एक बार तो कोइ कहो री : प्रभु मेरे घर आयेंगे ।।

कहो रि कैसे नाथ रिझाऊँ ?
कौन सिंगार मैं सखी सजाऊँ ?
कैसे रूठे हरी मनाऊँ?
क्या बोलूं, मैं किस बिध जाऊँ ?

एक बार तो कहो सखी, फिर मुरली श्याम बजायेंगे ?
एक बार तो कोइ कहो री : प्रभु मेरे घर आयेंगे ।।

एक वार जो दरशन पाऊँ
लिपट लिपट चरणो में आऊँ
नैनन जल से चरण धुलाऊँ
रकत हृदय का तिलक लगाऊँ

एक बार तो मीरा के गोपाल सखी, घर आयेंगे ।
एक बार तो कोइ कहो री : प्रभु मेरे घर आयेंगे ।।

८.९.५८

प्रीत तेरी दुखदायी मोहन, प्रीत तेरी दुखदायी।
प्रीत लगा मैं भई बावरी, कैसी लगन लगाई॥

प्रभु जी ! तेरी प्रीत नियारी
पीड़ा दे तो लगे पियारी
यह तृष्णा सब प्यास मिटावे
यह अगनी सब आग बुझावे

तुम सग प्रीत लगा प्रभु जी, मैं लोक लाज बिसराई।
प्रीत तेरी दुखदायी मोहन, प्रीत तेरी दुखदायी॥

प्रभु जी ! कैसी प्रीत है तेरी ?
तन मन की सुध लूट ली मेरी !
अब छोड़ूँ तो छोड़ न पाऊं
पल पल गोविंद गोविंद गाऊं

जित बैठी अब तेरी प्रभु मैं, छूटी सब लोकाई।
प्रीत तेरी दुखदायी मोहन, प्रीत तेरी दुखदायी॥

मीरा के प्रभु गिरधर नागर !
भकत-बछल ओ प्रेम के सागर !
बडी पुरानी प्रीत मुरारी
जनम जनम तुम पर बलिहारी

तुम सग लाखो नाते मेरे तोड सको न कन्हाई।
प्रीत तेरी दुखदायी मोहन, प्रीत तेरी दुखदायी॥

/२८.१२.५८

याद आती है तिहारी, याद है आती पिया !
बिन तिहारे श्याम यह दुनिया नहीं भाती पिया !

देखती हूं जिस दिशा — है लीला तेरी दिख रही ।
फूल खिलते हैं कहीं, कलियाँ हैं लज्जाती कहीं ।
नाचते केहा कहीं है, कोयलिया गाती कहीं ।
सब हि है, पर तुम नहीं तो श्याम यह सब कुछ नहीं ।
झूमती हर डाल तेरी याद है लाती पिया!
बिन तिहारे श्याम यह दुनिया नहीं भाती पिया !

हो सुहानी रात तो क्या ? चांद मुसकाये तो क्या ?
यमुना की व्याकुल तरंग तट से लिपट जाये तो क्या ?
बन सँवर के कोई गोपी पी मिलन आये तो क्या ?
हो जो घर घर दीप माला, हर सखी गाये तो क्या ?
बिन तिहारे मेरे मन में आग लग जाती पिया !
बिन तिहारे श्याम यह दुनिया नहीं भाती पिया !

कहति मीरा बावरी हो : अब तो आ जाओ हरी !
हो चुकी है बहुत तुम बिन अब न तरसाओ हरी !
जो न आये प्रीत करनी, आओ सिखलाओ हरी !
जी सकूँगी अब न तुम बिन मारो जो चाहो हरी !
आओ प्रभु जी, आओ प्रभु जी, मीरा है गाती पिया !
बिन तिहारे श्याम यह दुनिया नहीं भाती पिया !

१३.६.५८

जिस हाल में तू राखे प्रभु जी, उस हाल में तुझे धियाया करूँ।
तू जो देवे मैं पाउं पिया, नित गोविंद गोविंद गाया करूं।

तू मन का मान जो तोड़ भि दे
तू नाथ कभी मुख मोड़ भि ले
नैया मझधार जो छोड़ भि दे, मैं सब ही भली मनाया करूं।
जिस हाल में तू राखे प्रभु जी, उस हाल में तुझे धियाया करूं॥

अनजान हूं मैं क्या पहचानूं?
तू जो भि करे में भला मानूं,
तू करुणासागर है जानूं — मैं नित नित सीस निवाया करूं।
जिस हाल में तू राखे प्रभु जी, उस हाल में तुझे धियाया करूं॥

तू राखे चाहे मारे हरी!
मैं पड़ी रहूंगि दुआरे हरी!
मैं छोड़ के सारे सहारे हरी, इक तुम संग प्रीत लगाया करूं।
जिस हाल में तू राखे प्रभु जी, उस हाल में तुझे धियाया करूं॥

तू दुख दे सुख दे जो चाहे
तू याद करे या बिसराये
नित मीरा श्याम तुझे ध्याये नित तेरी लीला गाया करूँ।
जिस हाल में तू राखे प्रभु जी, उस हाल में तुझे धियाया करूं॥

९.१०.५८

मीरा के प्रभु गिरधर नागर, भकत बछल बनवारी !
दुखभजन चिर सज्जन मोहन हृदिवृंदावन चारी !
जब जब पीर भकत पर आई,
करुणा कर तुम बने सहाई,
द्रौपदि जी की लाज बचाई, चीर दियो, हे मुरारि !
गुणी धनी ज्ञानी के ठाकुर !
जगत कहे — तुम करुणा सागर,
प्रेम में प्रभु तुम बनते चाकर, हो कर प्रेम पुजारी।
मीरा के प्रभु कृष्ण कन्हैया !
नद के लाल, ओ मुरलि बजैया !
नित भकतन के हृदय बसैया, अग पीतांबर धारी।

/४.१०.५८

दासी राख लियो रि सखी, मने राख लियो रि कन्हाई !
अपनी सेवा राख लियो प्रभु अपनी शरण लगाई।

बड़ी चातुरी करी सखी मैं तब यह चाकरि पाई।
चरण पकड मैं पडी रही री, मुख कुछ बोली नाही।
पतित उधारन श्यामल मेरे दीन जान अपनाई।।

रैन दिवस अब करूँ मैं सेवा, ठाडी रहूँ दुआरे।
जनम जनम अब चरण न छोडूँ — राखे चाहे मारे।
श्याम से लाखो नाते जोडे तात मात सुत भाई।।

हाथ से करूँ हरी की सेवा, मुख से गोविंद गाऊँ।
दुख सुख जो देवे सो लूँ मैं बेचे तो बिक जाऊँ।
जनम जनम की दासी मीरा शरणागत हो आई।।

६·१०.५८

वह दिन ना बिसराना मन रे, वह दिन ना बिसराना।
माटी की इस काया ने इक दिन माटी हो जाना।
वह दिन ना बिसराना॥

चार दिनों की यह रंग रलियाँ चार दिनों का मेल।
एक खिलारी खेल रहा है यह पुतली का खेल।
नाच रही है सृष्टी सारी सुन सुन उसका गाना।
वह दिन ना बिसराना॥

बालापन तो खेल गँवाया, नशे में गई जवानी।
साँझ भई तो क्या सिमरेगा हरी नाम तू प्राणी!
पंथी, रैन न आ जाये, तू प्रेम का दीप जलाना।
वह दिन ना बिसराना॥

कैसा राजा कौन भिखारी अपना कौन पराया?
इक दाता है, दीन जगत है, वह ज्योती यह छाया।
दीप्ती छोड़ के मन मेरे तू छाया ना अपनाना।
वह दिन ना बिसराना॥

कहती मीरा : नाम सिमर ले नाम सिमर मन मेरे!
नाम भजन से कट जायेंगे सारे बंधन तेरे।
हरी से मीठा नाम हरी का नाम से गोविंद पाना।
वह दिन ना बिसराना॥

७.१०.५८

प्रभु जी, मैं चाकर तेरी हूँ, तुम राखो जैसे चाहो जी !
मैं धूली तेरे आँगन की, प्रभु चाहो तो ठुकराओ जी।

मैं नूपुर चरणों में तेरे
तेरे पग प्राण रहें मेरे
तुम चलो हरी, मैं बोल उठूँ
जो चाहो ताल बजाओ जी।
तुम राखो जैसे चाहो जी !

बन कुंतल गले लगूँ तेरे
नित चंद्रवदन को मैं घेरे
तुम कहो तो चूमूँ गाल हरी
चाहो तो दूर हटाओ जी !
तुम राखो जैसे चाहो जी !

इक बाँस बनूँ मधुबन मे पिया,
दो अपने हाथो छेद दिया,
तुम काट काट करो बाँसरिया
जब चाहो अधर लगाओ जी !
तुम राखो जैसे चाहो जी !

रहूँ जनम जनम दासी मैं हरी
युग युग रहूँ चरणों में मैं पडी
मीरा नित श्याम है द्वार खडी
चाहो तो पास बुलाओ जी !
तुम राखो जैसे चाहो जी !

१२.१०.५८

सखी, मैं चाकर गिरधर की।
गिरधर की चाकर हूँ सखी, मैं श्यामल की चेरी।
योगी मुनि जो द्वार न पायें वहाँ चाकरी मेरी॥
री मैं चाकर गिरधर की॥

नाम रतन मैं खरची पाऊँ और मैं पाऊँ दरशन।
पल पल श्याम का मुख मैं निहारूँ नित नित पाऊँ परशन
री मैं चाकर गिरधर की॥

जिन गलियन गोपाल विराजे जो वृंदावन वासी।
उन गलियों में दूं मैं बुहारी, हो नगरी की दासी॥
री मैं चाकर गिरधर की॥

जिनके कान में कुंतल सोहे अंग पीतांबर धारी
मेरो ठाकुर वो हि सखी जिन अधर मुरलिया प्यारी।
री मैं चाकर गिरधर की॥

तन मन धन से करूँ मैं सेवा, मुख हरिनाम धियाऊँ।
जनम जनम की दासी मीरा, गोविंद गोविंद गाऊँ॥
री मैं चाकर गिरधर की॥

:१६-१२-५८

मोह लियो मन मेरा री मन मोह लियो गिरधारी।
नाच नाच कर चपल चरण धर ठुमुक ठुमुक बनवारि।
मेरा मन भरमाये मोहन मेरे प्राण रिझायें॥

काले कुंतल, नैन कमल दल, गल बैजंती माला।
अंग पीताबर, चरणन नूपुर, नाचे मुरलीवाला।
कैसी मुरलि बजाये मोहन कैसी तान लगाये॥

मधुर बैन, मधुर नैन, मधुर रैन आया।
मधुर अंग, मधुर ढंग, मधुर लय सुनाया।
कैसे बनठन आये मोहन, कैसे प्रीत सिखाये॥

आया मधुकर, नाथ गिरधर, मीराका गोपाल
प्रीत करने, प्राण हरने, देवकीका लाल।
जनम जनम हरि आये मोहन, युग युग मीरा गायें॥

४.१.५६

प्रीत रीत ना जानी रे तू, प्रीत रीत ना जानी।
प्रीत लगाई जिससे उसकी रीत नही पहचानी।
तू तू कह कर उसे बुलाये
मैं मेरी के जाल बिछाये
प्रीतम ऐसे हाथ न आये, झूठी ताना तानी।
कैसी है यह प्रीत अभागे!
तू सोवे, प्रभु तेरा जागे!
ऐसें भोले, प्रीत न लागे, यह तो है मनमानी।
प्रभु से ऐसी प्रीत लगाना
जीवन तू इक आग बनाना
प्रेम में सारा जग विसराना ये ही प्रीत है प्राणी!
मीरा दासी हरी चरण की
युग युग दासी जनम-मरण की
रीत सिखाये प्रीत करन की बनकर प्रेम दिवानी।

१८.१०.५८

घर श्याम आये री सखी, घर श्याम आये री !
सुन सखी, सुन बाँसुरी की धुन बजाये री !
सखी, घनश्याम आये री।

आज मैं आँगन में पलकों से बुहारी दूं सखी !
चरण श्यामल के धुलाऊँ नयन वारी दूं सखी !
कौन यह आनंद का अमरित लुटाये री !
सखी, घनश्याम आये री !

मुझमें गुण ना रूप कोई वह सखी गुणाधाम री !
लाख अवगुण भूल मेरे आ गये घनश्याम री !
तो हि तो प्रभु पतितपावन है कहाये री !
सखी, घनश्याम आये री !

देख तो आनंद ही आनंद चारों ओर है
झूमती हैं डालियाँ सज धज के नाचे मोर हैं
आज कलियों ने हिये पथ पर बिछाये री !
सखी, घनश्याम आये री !

श्याम घर मीरा के आये देख मन की प्रीत री !
भकतवत्सल नाथ मेरे ऐसि उनकी रीत री !
आज फिर नंदित हो मीरा नाम गाये री !
सखी, घनश्याम आये री !

१०.६.५८

सुन सखी, आवाज़ आई
श्याम फिर आते न हों !
महक आई सृष्टि सारी
श्याम मुसकाते न हों !

झूलती है डालि डाली
गाये कोयल हो मतवाली
देख आ तो जा के आली
धेनु ले जाते न हों !

यमुना तट से लिपट आई
वालु माथे है लगाई
देख आ जा रि कन्हाई :
नाचते गाते न हो !

देख तो सखियन कि टोली
पंछियों की सुन तो बोली
श्याम फिर खेलन को होली
रंग भर लाते न हो।

सुन सखी, आवाज आये !
मोहे फिर श्यामल बुलाये !
बावरी हो मीरा गाये
श्याम फिर आते न हो ॥

१८.१०.५८

घर श्याम आये री सखी, घर श्याम आये री !
सुन सखी, सुन बाँसुरी की धुन बजाये री !
सखी, घनश्याम आये री।

आज मैं आँगन में पलकों से बुहारी दूँ सखी !
चरण श्यामल के धुलाऊँ नयन वारी दूँ सखी !
कौन यह आनंद का अमरित लुटाये री !
सखी, घनश्याम आये री !

मुझमें गुण ना रूप कोई वह सखी गुणाधाम री !
लाख अवगुण भूल मेरे आ गये घनश्याम री !
तो हि तो प्रभु पतितपावन हैं कहाये री !
सखी, घनश्याम आये री !

देख तो आनंद ही आनंद चारों ओर है
झूमती हैं डालियाँ सज धज के नाचे मोर हैं
आज कलियों ने हिये पथ पर बिछाये री !
सखी, घनश्याम आये री !

श्याम घर मीरा के आये देख मन की प्रीत री।
भक्तवत्सल नाथ मेरे ऐसि उनकी रीत री !
आज फिर नंदित हो मीरा नाम गाये री !
सखी, घनश्याम आये री !

१० ६.५८

सुन सखी, आवाज़ आई
श्याम फिर आते न हो !
महक आई सृष्टि सारी
श्याम मुसकाते न हो !

झूलती है डालि डाली
गाये कोयल हो मतवाली
देख आ तो जा के आली
धेनु ले जाते न हो !

यमुना तट से लिपट आई
वालु माथे हैं लगाई
देख आ जा रि कन्हाई :
नाचते गाते न हो !

देख लो सखियन कि टोली
पछियों की सुन लो बोली
श्याम फिर खेलन को होली
रंग भर लाते न हो !

सुन सखी, आवाज आये !
बांहें फिर श्यामल बुलायें !
बावरी हो मीरा गाये
श्याम फिर आते न हो !!

/११.१.५९

कैसे तुम्हे रिझाऊँ प्रभु मैं, कैसे तुम्हें रिझाऊँ ?
कौन यतन मैं करूँ हरी जी, क्या सिंगार सजाऊँ ?
प्रभु, मैं कैसे तुम्हें रिझाऊँ ?

बोलो तो छोटा सा तारा हो जाऊँ गिरधारी !
साँझ के बेले झिलमिल करके देखूं राह तिहारी।
आधी राती किसी सखी की अँखियन में ढल आऊँ।
प्रभु, मैं कैसे तुम्हे रिझाऊँ ?

बनकर खोई सी बदली तुम्हे ढूंढूं नील गगन में
चांद से तारो से पूछूं हो बावरि तेरि लगन में
पवन जो लाये मुरली धुन मैं झूम झूम सुन पाऊं
प्रभु, मैं कैसे तुम्हे रिझाऊँ ?

बन जाऊं मैं नाथ, पतंगा सुध बुध सब बिसरा दूं
प्रेम में तन-मन वार दुं अपना जीवन दाव लगा दूं
हँस हँस कर मैं प्रेम दीप पर अपने पंख जलाऊँ।
प्रभु, मैं कैसे तुम्हे रिझाऊँ ?

मीरा जनम जनम की दासी पड़ी है शरण, कन्हाई !
युग युग प्रीत लगाई फिर भी प्रीत रीत ना आई।
आप सिखा दो अपनी रीती वार बार बलि जाऊँ।
प्रभु, मैं कैसे तुम्हे रिझाऊँ ?

१७.१.५९

वृदावन आनद भयो है, नर नारी सब गावत हैं।
आई है आवाज कहाँ से, कृष्ण कन्हैया आवत हैं॥

काहे देर करत है सजनी !
बीत गई है विरहन रजनी !
प्रेम का अजन दे अँखियन में, प्रभु जी दरश दिखावत है।
नर नारी सब गावत हैं॥

सुन रि सखी, बाँसुरिया गाये !
मीरा घर गोपाल है आये !
पतित उधारन श्यामल मेरे सब को शरण लगावत हैं।
नर नारी सब गावत हैं॥

मोर मुकुट गल माला साजे,
छनन छनन पग नूपुर बाजे,
ठुमुक ठुमुक साँवरिया नाचे सुर जन दरशन पावत है।
नर नारी सब गावत हैं॥

—

मीरा के प्रभु गिरधर नागर !
जनम जनम में तेरी चाकर !
भकतवछल प्रभु हृदय बसैया आवत है सखि आवत है
नर नारी सब गावत हैं॥

११-१-५९

कैसे तुम्हें रिझाऊँ प्रभु मैं, कैसे तुम्हें रिझाऊँ?
कौन यतन मैं करूँ हरी जी, क्या सिंगार सजाऊँ?
प्रभु, मैं कैसे तुम्हे रिझाऊँ?

बोलो तो छोटा सा तारा हो जाऊँ गिरधारी!
सांझ के बेले झिलमिल करके देखूँ राह तिहारी।
आधी राती किसी सखी की अँखियन में ढल आऊँ।
प्रभु, मैं कैसे तुम्हे रिझाऊँ?

बनकर खोई सी बदली तुम्हे ढूंढूं नील गगन में
चांद से तारो से पूछूं हो बावरि तेरि लगन में
पवन जो लाये मुरली धुन मैं झूम झूम सुन पाऊँ
प्रभु, मैं कैसे तुम्हे रिझाऊँ?

बन जाऊं मैं नाथ, पतगा सुध बुध सब बिसरा दूं
प्रेम में तन-मन वार दूं अपना जीवन दाव लगा दूं
हँस हँस कर मैं प्रेम दीप पर अपने पख जलाऊँ।
प्रभु, मैं कैसे तुम्हे रिझाऊँ?

मीरा जनम जनम की दासी पड़ी है शरण, कन्हाई!
युग युग प्रीत लगाई फिर भी प्रीत रीत ना आई।
आप सिखा दो अपनी रीती बार बार बलि जाऊँ।
प्रभु, मैं कैसे तुम्हें रिझाऊँ?

१७.१.२९

वृंदावन आनंद भयो है, नर नारी सब गावत हैं।
आई है आवाज़ कहाँ से, कृष्ण कन्हैया आवत है।।

काहे देर करत हैं सजनी !
बीत गई है विरहन रजनी !
प्रेम का अंजन दे अँखियन में, प्रभु जी दरश दिखावत है।
नर नारी सब गावत हैं।।

सुन रि सखी, बाँसुरिया गाये !
मीरा घर गोपाल हैं आये !
पतित उधारन श्यामल मेरे सब को शरण लगावत है।
नर नारी सब गावत हैं।।

मोर मुकुट गल माला साजे,
छनन छनन पग नूपुर बाजे,
ठुमुक ठुमुक साँवरिया नाचे सुर जन दरशन पावत है।
नर नारी सब गावत हैं।।

मीरा के प्रभु गिरधर नागर !
जनम जनम मैं तेरी चाकर !
भकतबछल प्रभु हृदय बसैया आवत है सखि आवत है।
नर नारी सब गावत हैं।।

## २२.१.५६

सखी, मैं सदगुरु पायो री।
सदगुरु पायो नदित हो मैं, जय गुरु गायो री।

गुणी तपी, गुरु ज्ञानी मेरे भकतवछल सुखदायी।
पतित उधारन नाम सुना तो मैं भी द्वारे आई।
हरी नाम अनमोल रतन सदगुरु से पायो री।

कोई कहे गुरु ब्रह्मा मेरे कोइ कहे परमेश्वर।
कोई कहे गुरु अतर्यामी, कोइ कहे योगेश्वर।
तात मात गुरु बधु मेरे मीरा गायो री।
सदगुरु गोविंद एक सखी री मैं तो भेद न पाई।
हरी मिलाये सदगुरु, सदगुरु हरि की राह दिखाई।
तो ही जय गुरु जय गुरु मीरा सदा धियायो री॥

## १८.१.५६

सब ही खेल तुम्हारा प्रभु जी, सब ही खेल तुम्हारा।
सब हि तुम्हारा सब हि तुम्हारा, कुछ नही नाथ हमारा॥

यह धरणी है मन्दिर तेरा, दीपक चदा तारे।
दिवसपती दरबान तुम्हारा नित ही खडा दुआरे।
मधुर पवन वन बांदी झूमे गगन है पलना प्यारा॥

तू दाता है, करुणा सागर, दीन है सृष्टी सारी।
तू कर्ता है—पल में राजा, पल में करे भिखारी।
तू सोवे तो जग अँधियारा जागे तो उजियारा॥

ज्ञानी ध्यानी वली का ठाकुर भकतन का तू साथी।
मीरा दासी जनम जनम की नित तेरे गुण गाती।
राजन का तू राजा प्रभु जी, तू प्रेमी मतवारा॥

१.२.५६

इक जोगन आई द्वार तेरे — इक जोगन आई द्वारे ।
मैं अबला नाथ अकिंचन हूँ — आ पड़ी दुआर तिहारे ।।

मैं बड़ी दूर से आइ पिया
हूँ विरहा अगन जलाइ पिया
बिन दरशन बड़ी तिसाइ पिया
दो दरशन प्रीतम प्यारे ।

मैं लाखों अवगुण दोष भरी
हूँ द्वार पे तेरे आन पड़ी
कहते तुम भकतबछल हो हरी
प्रभु सारे पाप निवारे !

प्रभु अपनी जान के करुणा करो
मेरे सिर श्यामल हाथ धरो
दरशन से मेरी झोली भरो
कट जायें बंधन सारे ।

तुम तात मात बंधू भाई,
मैं अपना जान के हूँ आई,
प्रभु तुम बिन और नहीं कोई
मीरा गोपाल पुकारे ।

हे मीरा के प्रभु बनवारी
मैं जनम जनम तो पे वारी
अब दरशन दे दो गिरधारी
दरशन दो प्रीतम प्यारे !

१'२.५९

इक वांस कि वांसुरिया सखी ! एक मुरलिया !
है इसने किया क्या रि सखी, जादु किया क्या ?

जब दिवस ढले कदम तले आये मुरारी !
यह अधर सजे, मधुर बजे श्याम कि प्यारी ॥

हर राग से यह आग सि मधुवन में लगा दे ।
हर तान से यह प्राण में कुछ याद जगा दे ॥

मतवालि सि हर डालि बने प्रेम में झूमे ।
सब कलियाँ खिलें पत्ते हिलें पवन को चूमे ॥

यह मुरलि नियारी रि सखि श्याम कि प्यारी ।
हर अंग कटा आपा लुटा प्राण हैं वारी ॥

सब वार दूं इकबार जो मैं मुरलि हो जाऊं ।
नित अधर लगी हे रि सखी श्याम के गाऊं ॥

सुन वांसुरि, हैं मीरा कहे अपना सा कर दे ।
हर अंग हरी रंग से तू मेरा भि भर दे ॥

३२५९

दीपक ! जलना सारी रात — दीपक ! जलना सारी रात ।
आज सुना है इस पथ पर आयेंगे मेरे नाथ ।
रे दीपक ! जलना सारी रात ॥

प्राण तु मेरे ले ले दीपक ! कर ले इसकी बाती ।
रकत हृदय का तेल बना ले, जलना सारी राती
विरहा में हर अग जलेगा मेरा तेरे साथ ।
रे दीपक ! जलना सारी रात ॥

आज नही छुप जाना चदा ! आज नही छुप जाना ।
सुना है यमुना जी के तट है आज हरी ने आना ।
चदा ! आज नही छुप जाना ॥

रूपा बनकर ढल जायेंगी यमुना जी कि तरगें
चचल लहरे कर ले मेरी व्याकुल मन कि उमगे
लिपट लिपट जायें चरणन से जब आयेंगे नाथ !
रे दीपक ! जलना सारी रात ॥

आज न रैन गँवाना मीरा, आज न रैन गँवाना ।
खोल के पट रखना मदिर के, पथ पर नैन बिछाना ।
मीरा ! आज न रैन गँवाना ।

सुना है आज तुम्हारे आँगन मनमोहन आयेंगे
तरसेंगे ना दुखिया नैना आज दरस पायेंगे
देख के बद दुआरे तेरे रूठ न जायें नाथ
गोविंद गोविंद गा के मीरा, कर देना परभात ।
रे दीपक ! जलना सारी रात ॥

६.२.५९

ओ नील के तारो ! ओ रात के प्यारो !
देखे हैं कही बोल तो घनश्याम हमारे
इन नैनों के तारे ?

है चंद्रवदन पीतवसन माल गले है
सिर मोर मुकुट राधा निकट झूम चले है
ओ नील के तारो ! ओ रात के प्यारो !
देखे है कही बोल तो घनश्याम हमारे
इन नैनों के तारे ?

बेहाल तरंगो ! यमुना कि उमंगो !
देखे है कही बोलो तो गोपाल हमारे
जीवन के सहारे ?

वह साज सजा घाटपे आ नाचे है गाये
वह सखियों के संग अपने हि रंग रास रचाये
बेहाल तरंगो ! यमुना कि उमंगो !
देखें है कही बोलो तो गोपाल हमारे
जीवन के सहारे !

कोयलिया दिवानी ! ओ कुंज कि रानी !
देखे हैं कही बोल सखी, नाथ हमारे
गोकुल के दुलारे !

वह लगन लगा प्रीत जगा छोड गये हैं,
हम जनम जनम उनके थे उनके हि रहे हैं,
कोयलिया दिवानी ! ओ कुंज कि रानी !
देखे है कही मीरा के गोपाल पियारे
जीवन के सहारे !

८२५६

जो हम पर बीते है तुम बिन
तुम क्या जानो हे गिरधारी ?
तुम क्या जानो निरदय मोहन,
तुम क्या जानो हे बनवारी ?

जब रैन अँधेरी होती है
प्रभु, चैनसे सृष्टी सोती हैं
क्यूं तुम बिन मीरा रोती है
तुम क्या जानो मुरलीधारी ?

जब भोर गगनमें आती है
अबर पर लाली छाती है
क्यूं याद तुम्हारी लाती है
तुम क्या जानो गोकुलचारी ?

जब सांझ भये पनघटपे हरी
चलती हैं सखियाँ भर गगरी
तुम बिन क्यूं अखियाँ जायें भरी
तुम क्या जानो हे बनवारी ?

प्रभु, दिन आये या जाये हरी
मीरा को चैन नहिं आये हरी
फिर भी क्यूं प्रीत लगाये हरी
तुम क्या जानो हे गिरधारी ?

## १४.२.५६

मथुरा के जानेवाले ! संदेश इक ले जाना,
मथुरापती को जाके इतना तो कह सुनाना :

जिनसे लगन लगा कर, अपना जिन्हे बना कर
बिसरा दिया है जिनको, ठुकरा दिया है जिनको
कैसे वह भूलें तुमको— इतना उन्हें बताना।

ओ नदके दुलारे ! राधा के नैन तारे !
कैसी लगन लगाई, सुध बुध सभी भुलाई !
जादू सा क्या किया था, गोकुलको मोह लिया था
बसती बसाई काहे जो इसको था मिटाना ?

सूनी पडी है गलियाँ, खिलती नही है कलियाँ
कोयल निढालसी है, यमुना बेहालसी है
पनघटपे जाके सखियाँ भर भर है लाती अँखियाँ
था सहल प्रीत करना है कठिन अब निभाना।

"ओ बालापनके साथी" — रो रो है राधा गाती
"इकबार फिर भि आ जा, श्यामल ! दरश दिखा जा
इक बार यमुना तीरे आ बाँसुरी बजाना।

राही ! बता तो इतनी— मथुरा है दूर कितनी ?
जादू की नगरी है वह वश कर लिया पिया को
है याद कुछ भी क्या ना, बिसरा दिया है सब क्या ?
मधुबन रुपहलि राती वह रास आ रचाना !

रुक जा रे रुक जा राही ! मिल जाये जो कन्हाई
मैं बावरी भई हूँ, न जाने क्या कही हूँ
कुछ भी न उनसे कहना, बस चरण पकड़ रहना
वह चरण धूल मेरे माथे मे आ लगाना
मीरा के श्याम को तू कुछ हाल ना सुनाना॥

१५.२.५९

मथुरा से आनेवाले ! बता— कैसे गोपाल हमारे हैं ?
क्यूं निठुर भये ऐसे मोहन, गोकुल वासी यूं बिसारे हैं ?

नित सांझ भये यमुना तीरे जब कोई शख बजाते हैं
जब ग्वाल बाल धेनू ले कर सब मधुवन से फिर आते हैं
इक हूक सी उठती है मन में जब गगन में दिखते तारे हैं
मथुरा से आनेवाले ! बता— कैसे गोपाल हमारे हैं ?

कहते हैं— राजा भये हरी अब धेनु चराना भूल गये !
अब रार नही करते श्यामल, अब नाचना गाना भूल गये !
हम निसदिन तरसे दरशन को नित नैना लगे दुआरे हैं !
मथुरा से आनेवाले ! बता— कैसे गोपाल हमारे हैं ?

अंग पीतांबर तो है न कहो ? मुरली तो श्याम बजाते हैं ?
क्या बात बात पर सांवरिया यूं रूठ रूठ कहो जाते हैं ?
यूं मधुर हँसी पर श्यामल की होते सब ही मतवारे हैं ?
मथुरा से आनेवाले !, बता— कैसे गोपाल हमारे हैं ?

इतना तो कहो मथुरा वासी !— नंदित तो हैं गोपाल वहाँ ?
उनके सुख में सुख अपना है, हर हृदय बसे नंदलाल यहाँ ।
कहती मीरा : प्रभु जो भि करे— वह नित ही प्रीतम प्यारे हैं ।
मथुरा से आनेवाले !, बता— कैसे गोपाल हमारे हैं ?

२८.२.५९

आ गई याद यह कैसी जो भुलाई न गई ?
उठ गइ हूक है कैसी जो सुलाई न गई ?

हमने कभि श्याम से थे नैन लगाये रि सखी !
तन से मन से प्राण से थे पी अपनाये रि सखी !
हो गई प्रीत हमारी यह कहानी अब तो
बन गइ बात यह इक याद सुहानी अब तो
सो गई विधना यह कैसी जो जगाई न गई !

है सखी, यमुना वही, कुंज डगरिया भि वही !
सखियो कि टोलि वही, सिर पे गगरिया भि वही !
पर सखी, श्याम के नूपुर कि है झंकार कहाँ ?
अब है गोपाल कि हर बात पे वह रार कहाँ ?
चुप हुइ कैसी यह मुरली-जो बजाई न गई ?

है सखी, गगन वही, चाँद भि तारे भि वही ।
है वहि केहा कोयलिया भि पुकारे है वही ।
है तो सब फिर भि सखी, श्याम बिना कुछ भि नही ।
विरहा कि आग लगी मीरा है दीवानि भई ।
आग यह कैसि लगी फिर-जो बुझाई न गई !

जा सखी, कह तो जरा : आ जा पिया, आ जा पिया !
आ हरी, आन बजा जादु भरी बाँसुरिया ।
तुम बिना जायें कहाँ और हरी ठौर नही
तुम हि सब हो हरि जी, मेरा प्रभु और नहीं
श्याम यह प्रीत करी क्यूँ जो निभाई न गई ?

१७.३.५९

हम प्रेम नगर के वासी हैं, नित प्रीत हि रीत हमारी है ।
हम दीवाने हैं उदासी हैं नित हार हि जीत हमारी है ॥

हम दीवानों का क्या कहना,
नित प्रेम का प्याला पी रहना,
दुख सुख सब नंदित हो सहना, नित मुख में नाम मुरारी है ॥

अँखियों में प्रेम कि मस्ती है
हर अंग में प्रीती हँसती है
यह वृंदावन की बस्ती है — जहाँ राजा इक बनवारी है ॥

हम गोविंद गोविंद गाते हैं,
हम प्रेम में नित बिक जाते हैं,
हम प्रभु के दास कहाते हैं, इक ठाकुर मुरलीधारी है ॥

हम भली बुरी यहो क्या जानें ?
हम ज्ञान ध्यान क्या पहचानें ?
हम गायें गोविंद के गाने हमको यह प्रीत पियारी है ॥

कहती मीरा "हम दीवाने
जग प्रीत करें प्रेमी जाने
हम युग युग प्रेमी परवाने हरि प्रेम में गुन्दी पागी है ॥"

२५.३.५६

चल् रि सखी, चल् वृंदावन चल, सुना है मोहन आये हैं।
खेलन को होली मनमोहन, रंग निराला लाये हैं॥

सखी, हरी का रंग है ऐसा
मोर के सुंदर पंखो जैसा,
लाख घुले वह रंग न छूटे, जादू श्याम मिलाये हैं॥

चल री, होली खेलें प्रभु संग
प्रेम से रंगें हरी का अंग अंग
प्रेम का कजरा दे नैनो में —प्रभु जी साज सजाये हैं॥

ग्वाल बाल की ले कर टोली
नंद का नंदन खेलें होली
रंग रहा है अपने रंग में, मुरली अधर बजाये हैं॥

चल रि सखी, चल् देर है काहे?
फिर वृंदावन श्याम बुलाये!
मोर मुकुट सिर, गल बनमाला, नूपुर चरण बजाये हैं॥

चल् री खेलें फाग हरी संग
तन मन रंग दें आज हरी रंग
बीत गई है बिरहिन रजनी फिर फागुन दिन आये हैं।
'फागुन के दिन मधुबन आये मुदित मीरा गाये हैं॥

८.४५६

कहो तो: अपने श्यामल के मैं कैसे गुण बतलाऊँ री ?

कौन रागिणी कौन गीत में कौन सि धुन से गाऊँ री ?

पतित उधारन करुणा सागर सखी, असीम अपार है वह।

जल में थल में वास है उसका जग का राखनहार है वह।

नैन मूंद कर देखे-- मोहन मुरलि बजाता पाऊँ री

कहो तो: अपने श्यामल के मैं कैसे गुण बतलाऊँ री !

सागर धरणी दामिनि बादल पर्वत बदी सारे हैं।

तीन भुवन से खेल रहा है, दीपक चदा तारे हैं।

मीरा का गोपाल यही है, साजन कह मैं बुलाऊँ री !

कहो तो: अपने श्यामल के मैं कैसे गुण बतलाऊँ री !

पाप न जानूं, ताप न जानूं, ध्यान ज्ञान ना जानूं री !

जनम मरण के साथी है वह, मैं इतना पहचानूं री।

नाम सुनूं गोपाल का तो मैं सुध बुध सब बिसराऊँ री !

कहो तो: अपने श्यामल के मैं कैसे गुण बतलाऊँ री ॥

२६.३.५६

क्यूँ श्याम का सुन नाम भई मीरा दिवानी !
जा, पूछो किसी प्रेमि से यह प्रेम कहानी ।

यह लगन लगे कैसे सखी, कोइ क्या जाने ?
यह किसको लगे, काहे लगे कौन बहाने ?
सखि लाख लगाने से लगे ना यह चिंगारी
लग जाये तो लग जाति है यह आग नियारी ।
यह जितना जलाती है लगे उतनि सुहानी ।
क्यूँ श्याम का सुन नाम भई मीरा दिवानी ।

क्यूँ चाँद पे मतवारा सखी, होवे चकोरा ?
क्यूँ फूल पे मँडराता है नित प्रेम में भौंरा ?
यह लगन सखी, कैसे लगे कोइ क्या जाने ?
यह किसको लगे काहे लगे कौन बहाने ?
जिस श्याम का नित ध्यान धरे ज्ञानी व ध्यानी
उस श्याम का सुन नाम भई मीरा दिवानी ।

गोपाल बने आन सखी, जगत रखैया ।
फिर लोकपती आन बने मुरली बजैया ।
जिस श्याम को नित खोज रहे वन में है त्यागी
जिस लाल कि नित लगन सखी, राधा को लागी
जिस सिंधुका ना अंत सखी, पाये हैं ज्ञानी
उस श्याम का सुन नाम भई मीरा दिवानी ।

जब बोल हरी बोल सखी, कोइ है गाये,
हरिनाम का अमरित रि सखी, जो बरसाये
सुन नाम सखी बावरि है मीरा हो जाती
तो बोल हरी बोल हरि बोल है गाती
यह लगन लगी जिसको सखी उसने हि जानी
क्यूँ श्याम का सुन नाम भई मीरा दिवानी ।।

३१-३-५६

जनम जनम की दासी मीरा, जनम जनम की दासी
देख के उलटी रीत जगत की हासी, मीरा हासी ।

कैसा अचरज खेल है तेरा,
जनम मरण है साँझ सवेरा,
जग क्या है इक रैन बसेरा फिर भि कहे सब मेरा मेरा
कैसी माया ने है घेरा देख के मीरा हासी ।
जनम जनम की दासी मीरा, जनम जनम की दासी ॥

देखो कैसा खेल नियारा
तू दाता जग दीन है सारा
कैसा माया जाल पसारा, याचक ने है नाथ बिसारा
देख के अचरज होवे भारा हासी मीरा हासी ।
जनम जनम की दासी मीरा, जनम जनम की दासी ॥

माया के बंधन में सारी
कंपित है सृष्टी दुखियारी
दुखिया राजा और भिखारी, दुखिया देखे सब नरनारी
फिर भी करे ना आश तिहारी— देख के मीरा हासी ।
जनम जनम की दासी मीरा, जनम जनम की दासी ॥

गाती है मीरा दीवानी :
यह दुनिया तो आनी जानी
हरी नाम तू ले ले प्राणी, युग युग संतों की यह वाणी
माया है यह सब मनमानी गा गा मीरा हासी ।
जनम जनम की दासी मीरा, जनम जनम की दासी ॥

४.४.५६

है इतनी विनती आज हरी : प्रभु पल पल तुम्हें धियाऊँ मैं
जिस हाल में भी राखो मोहे, प्रभु तुमको भूल न जाऊँ मैं।

जीवन की बगिया पर कितनी करुणा कि घटायें छाई हैं।
आशा कि कोमल कलियों पर हरि प्रेम सुधा बरसाइ है।
लाखों ही प्रेम कि डाली पर नंदित कोयलिया गाई है।
कितनी ही भोर गगन में हरि, संदेश आनद का लाई है।
अब बीत जो गई बसत हरी, तो करुणा ना बिसराऊँ मैं।
है इतनी विनती आज हरी : प्रभु पल पल तुम्हे धियाऊँ मैं॥

क्या क्या न दिया तू ने दाता, क्या क्या ना मैं ने पाया है!
तू दे दे कर कुछ बोला नही, मैं ले ले कर बिसराया है।
अवगुण लाखो तू देखे नही, ना दोष पाप चित लाया है।
मैं पग पग ठोकर खाति रही, तू लाखो बार उठाया है।
अब जो ठुकरा दे तू मुझको तो चरण हृदय से लगाऊँ मैं।
है इतनी विनती आज हरी : प्रभु पल पल तुम्हे धियाऊँ मैं॥

यह सूख भि जाये जो बगिया— ना फूल रहे, ना डाल रहे
जो घिर आये दुख की आँधी जो वेदन अग्नी प्राण दहे
जीवन नैया तूफानो से टकराये लाखो घाव सहे
तो भी मीरा मुख श्याम रहे नित गोविंद गोविंद नाम कहे।
तुम जनम मरण के साथी हो नित लीला तेरी गाऊँ मैं।
है इतनी विनती आज हरी : प्रभु पल पल तुम्हे धियाऊँ मैं॥

१६. ८.५६

हे जगदीश्वर, हे महान्, सुनो, इक आइ भिखारन द्वारे !
हे नारायण, बलवान् सुनो, इक अबला खडी पुकारे !

तुम्हें ज्ञानी ज्ञान से पाते है, ध्यानी नित ध्यान लगाते है
नित भकत प्रेम में गाते है, त्यागी घर घन तज जाते है
योगी करते है तप साधन तुमको है रिझाते सारे ।
इक आइ भिखारन द्वारे ॥

मै अबला लाखो दोष भरी, ना त्याग तपस्या जानूं हरी !
कभि आरति पूजा नही करी, तेरे चरणो में आन पडी
तुमको मानूं जो मुझ जैसी अपना लो प्रीतम प्यारे !
इक आइ भिखारन द्वारे ॥

नित रजनी झोली तारे भरे, ले चदा पूजा तेरि करे
है दिवसपती बन दास खडे, सिंघू चरणो में तेरे पडे
तुम तीन लोक से खेल करो है सुर जन चाकर सारे।
इक आइ भिखारन द्वारे ॥

मीरा तो हरी, अबला नारी, मेरे मन भायो गिरधारी
जो वृंदावन गोकुलचारी मै युग युग उस प्रभु पर वारी
तुम अधर मुरलिया ले आओ, मै पाऊँ दरस तिहारे ।
इक आइ भिखारन द्वारे ॥

१६.४.५६

तुम नाथ बने क्यूँ मान करो ? भगवान् बने क्यूँ इतराओ?
हम निर्बल बालक दुखिया हैं, हो महान हरी, तुम मुसकाओ !

गुणधाम हो तुम, गुणहीन हैं हम
तुम ठाकुर नाथ, अधीन हैं हम
तुम निर्मल, हम हैं मलिन हरी
हैं दोष पाप से झोलि भरी

फिर भी हम तेरी आश करें, तुम आश देख क्यूँ छुप जाओ !

तुम प्रभु जी, जानो पल पल की
हम अंधे, जानें ना कल की
तुम सत् हो, चित् हो, चितनंदन
हम पड़े हैं माया के बंधन

हम जैसे भी हैं तेरे हैं — तुम पतित जान क्यूँ ठुकराओ ?

प्रभु, तुम कैसे हो हम कैसे !
तुम चदा, हम धूली जैसे !
फिर भी प्रभु तेरी क्या माया !
हर जीव में तेरी है छाया !

फिर जो हम तुमसे प्रीत करें, क्यूँ श्याम हमें ना अपनाओ ?

प्रभु, क्या यह खेल तिहारा है !
यह कैसा जाल पसारा है !
तुम निराकार कहलाते हो,
फिर बन गोपाल भि आते हो !

हम जो मुरली धुन सुन आयें, तुम छुप के हमें क्यूँ तरसाओ !

प्रभु तेरी सब अचरज रीति !
इक जानो ना पर तुम प्रीति
इक बार जो मीरा बन जाओ
फिर जनम जनम प्रभु को चाहो

फिर जानो प्रीत कहे किसको —हो प्रेमी प्रीतम ना पाओ !

२०.४.५९

कही ऐसा न हो जाये, कहीं ऐसा न हो जाये :
न जाये बीत यह दिन भी रहें यह नैन तरसाये।

कहा था तुमने हे श्यामल : बजा मुरली बुलाओगे
जो माँगूगी शरण रो रो, मुझे अपना बनाओगे।
हुए क्या वह बचन तेरे, कहाँ वह बाँसुरी तेरी ?
पराये राग सुन सुन के चली है ढल उमर मेरी।
है डर इस शोर में मुरली बजे मीरा न सुन पाये।
कही ऐसा न हो जाये, कही ऐसा न हो जाये।

कहा था तुमने हे साजन— कि हो चिरसाथि तुम मेरे
पिता माता स्वजन स्वामी नही कोई बिना तेरे।
मगर देखो यह कैसा जाल माया ने बिछाया है
ये चारों ओर मैं मेरी का ताना सा लगाया है।
है डर मोहन, यह भोला मन न इस माया को अपनाये
कही ऐसा न हो जाये, कहीं ऐसा न हो जाये।

कहा था तुमने हो गोपाल गोकुल के हो तुम वासी
हो युग युग नाथ मीरा के, रहे मीरा सदा दासी।
सुना है तुम हो नारायण, जगत के तुम रखैया हो
पती हो तीन लोकों के, तुम्ही जग के खिवैया हो।
है डर राजन— कि इतने काज में ना मुझको बिसराये।
कही ऐसा न हो जाये, कही ऐसा न हो जाये।

१६.४.५६

तुम नाथ बने क्यूं मान करो ? भगवान् बने क्यूं इतराओ ?
हम निर्बल बालक दुखिया हैं, हो महान हरी, तुम मुसकाओ !

गुणधाम हो तुम, गुणहीन हैं हम
तुम ठाकुर नाथ, अधीन हैं हम
तुम निर्मल, हम हैं मलिन हरी
हैं दोष पाप से झोलि भरी

फिर भी हम तेरी आश करें, तुम आश देख क्यूं छुप जाओ !

तुम प्रभु जी, जानो पल पल की
हम अंधे, जानें ना कल की
तुम सत् हो, चित् हो, चितनंदन
हम पड़े हैं माया के बंधन

हम जैसे भी हैं तेरे हैं — तुम पतित जान क्यूं ठुकराओ ?

प्रभु, तुम कैसे हो हम कैसे !
तुम चंदा, हम धूली जैसे !
फिर भी प्रभु तेरी क्या माया !
हर जीव में तेरी है छाया !

फिर जो हम तुमसे प्रीत करें, क्यूं श्याम हमें ना अपनाओ ?

प्रभु, क्या यह खेल तिहारा है !
यह कैसा जाल पसारा है !
तुम निराकार कहलाते हो,
फिर बन गोपाल भि आते हो !

हम जो मुरली धुन सुन आयें, तुम छुप के हमें क्यूं तरसाओ !

प्रभु तेरी सब अचरज रीति !
इक जानो ना पर तुम प्रीति
इक बार जो मीरा बन जाओ
फिर जनम जनम प्रभु को चाहो

फिर जानो प्रीत कहे किसको —हो प्रेमी प्रीतम ना पाओ !

२० ४.५६

कही ऐसा न हो जाये, कही ऐसा न हो जाये :
न जाये बीत यह दिन भी रहे यह नैन तरसाये ।

कहा था तुमने हे श्यामल : बजा मुरली बुलाओगे
जो माँगूगी शरण रो रो, मुझे अपना बनाओगे ।
हुए क्या वह वचन तेरे, कहाँ वह बाँसुरी तेरी ?
पराये राग सुन सुन के चली है ढल उमर मेरी ।
है डर इस शोर में मुरली बजे मीरा न सुन पायें ।
कही ऐसा न हो जाये, कही ऐसा न हो जाये ।

कहा था तुमने हे साजन— कि हो चिरसाथि तुम मेरे
पिता माता स्वजन स्वामी नही कोई बिना तेरे ।
मगर देखो यह कैसा जाल माया ने बिछाया है
ये चारो ओर में मेरी का ताना सा लगाया है ।
है डर मोहन, यह भोला मन न इस माया को अपनाये
कही ऐसा न हो जाये, कही ऐसा न हो जाये ।

कहा था तुमने हो गोपाल गोकुल के हो तुम वासी
हो युग युग नाथ मीरा के, रहे मीरा सदा दासी ।
सुना है तुम हो नारायण, जगत के तुम रखैया हो
पती हो तीन लोकों के, तुम्ही जग के खिवैया हो ।
है डर राजन— कि इतने काज में ना मुझको बिसरायें ।
कही ऐसा न हो जाये, कही ऐसा न हो जाये ।

२२.४.५६

कभी ऐसा जो हो जाये, कभी ऐसा जो हो जाये
अधर मुरली लिये गोपाल फिर मीरा के घर आये।

कभी ऐसा जो हो जाये, गये दिन लौट आयें वह
वही गोकुल कि गलियाँ हों वही यमुना वह मधुवन हो
वही हो नंद का आँगन खड़ी द्वारे हो नंदरानी
वही आनंद के दिन हों वही रातें हों मनमानी
वही फिर श्याम की प्रीती घटा सि बन के जो छाये।

कभी ऐसा जो हो जाये, कभी ऐसा जो हो जाये
वह वृंदावन कदम नीचे जो सजधज सांवरा आये।

बजा जादू कि मुरली फिर लगा दे आग मधुवन में
उठे फिर जाग प्रीती वह सखी श्यामल कि हर मन में
चले आयें वह नर नारी हो बेवश प्रेम मतवाले
न दुख हो ताप ना हो ना हो बादल पाप के काले
सुधा आनंद की पीयें गगन अमरित जो बरसाये।

कभी ऐसा जो हो जाये, कभी ऐसा जो हो जाये
जो होकर प्रेम दीवानी सखी मीरा जो फिर गाये।

बने वह प्रेम की आँधी, बने वह प्रेम चिंगारी
रहे ना होश तन मन का बने ऐसी वह मतवारी
वह गाये नाम गोविंद का कहे *"आओ हरी"* रो रो
चले आयें सखी मोहन हरी फिर आज बेवश हो :
कभी ऐसा जो हो जाये–सखी मीरा जो फिर गाये—
अधर मुरली लिये गोपाल फिर मीरा के घर आये॥

/३.५.५६

इक वार पुकार हरी को तू, इकबार तु प्रभु को बुला तो सही।
वह बेवश होके आयेंगे—बेहाल तु होकर गा तो सही।

जब नाम हरी का सुनते ही यह नैना भर भर आयेंगे
जब बनके फूल गगन के तारे याद हरी की लायेंगे
जब इक ही चिंता मन में होगी— "कब मेरे प्रभु आयेंगे !"
जब निसदिन इक ही आशा होगी—"कब हम दरशन पायेंगे—"
तो अपनायेंगे प्रभु तुमको, तू प्रभुको अपना बना तो सही।

इक वार पुकार हरी को तू, इक बार तु प्रभु को बुला तो सही।
इक्बार देख यूँ प्रीती कर—इक बार तु लगन लगा तो सही।

जो लगन लगे तो ऐसी लगे—सुध तन मन की सब बिसराये
भव लोक लाज कुल मर्यादा इस प्रेम के सागर बह जाये
जब रोम रोम हरिनाम बसे मुख पल पल गोविंद गुण गाये
जब स्वास स्वास यह आग लगे— "हरि ना आये, हरि ना आये-'
हरि तपत बुझायेंगे तेरी—तू प्रेम कि आग लगा तो सही।

इक वार पुकार हरी को तू, इक बार तु प्रभु को बुला तो सही।
प्रभु प्रीत निभायेंगे तेरी, तू प्रभु से प्रीत लगा तो सही।

इक्बार तु बावरी हो कर गा; "प्रभु, दरश दिखाना ही होगा
प्रभु आओ आओ"— गा तो जरा—" प्रभु तुमको आना ही हो
मैं जनम जनम की दासी हूँ, प्रभु शरण लगाना ही होगा--"
हे बड़े दयाल हरी, मीरा, तू गोविंद गोविंद गा तो सही।

१६-५-५६

प्रीत नहीं है खेल सखी री, प्रीत कि रीत नियारी !
कौन कहे—किस तोल से तोले अपने भकत मुरारी ?

प्रीत नहीं है खेल सखी री, यह है आग कि होली ।
जल जल कोयल हो गई काली फिर "तू हू तू" बोली ।
कौन कहे—किस उर लग जाये सखी यह प्रेम चिंगारी ?
प्रीत कि रीत नियारी ।।

राजन के मन राज कि चिंता धन दौलत का मान ।
ज्ञानी के मन ज्ञान बसत है भकतन मन भगवान् ।
कौन कहे—किस हृदय बसे आ मनमोहन गिरधारी ?
प्रीत कि रीत नियारी ।।

बडी साँकरी प्रेम डगरिया पग पग पर है खाई ।
आये अकेला जाये अकेला सग न साथी काई ।
इस पथ पर आये वह प्रेमी जिन सब सृष्टी वारी ।
प्रीत कि रीत नियारी ।।

हरी प्रीत की रीत अनोखी, यह नहिं बस की बात ।
जिन भकतन मन श्याम बसत है उनकी दुर्लभ जात ।
मीरा दासन की दासी प्रभु, माँगे प्रीत तिहारी ।
प्रीत कि रीत नियारी ।।

२१.१.५६

हरी बोल हरि बोल रे मन, तू अवसर बीतो जाये ।
बीत गया सो बीत गया दिन समाँ लौट ना आये ।

ढलते ढलते पल पल छिन छिन
बीत गये हैं कितने ही दिन !
विफल है जीवन हरीनाम बिन काहे जनम गँवाये ?
मन रे, अवसर बीतो जाये ।।

बरसों की चिंता है काहे !
इस जग खाली हाथ हे आये
जो जाये तो खाली जाये कुछ भी सग न लाये ।
मन रे, अवसर बीतो जाये ।।

काहे इतना जाल पसारे
झूठी माया के मतवारे !
कौन कहे—कब काल पुकारे—अत बदरिया छाये !
मन रे, अवसर बीतो जाये ।।

जो करना है आज हि कर ले
नाम सिमर ले, नाम सिमर ले
नाम के मोती झोली भर ले—दासी मीरा गाये ।
मन रे, अवसर बीतो जाये ।।

जो मुख राधे गोविंद बोले
प्रेम तराजू गोविंद तोले
अंत समय वह कभी न डोले'शरण हरी की पाये ।
मन रे, अवसर बीतो जाये ।।

२२.५.५६

भकतवतसल नाम तेरा है कन्हाई, हे हरी !
देखने आई हुँ यह, देखन हुँ आई यह हरी !

दीनबंधू नाम तेरा, दीन मुझसा कौन है ?
पतितपावन तुम कहाओ, हीन मुझसा कौन है ?
दोष पापों से भरा हर रोम मेरा, हे पिया !
मैं मलिन हूँ, पर है निर्मल नाम तेरा हे पिया !
कर सको जो मुझको निर्मल—आश लाई यह हरी !
देखने आई हुँ यह, देखन हुँ आई यह हरी !

तुमको पाते नाथ ज्ञानी, गुण से साधन ज्ञान से ।
तुमको पाते हैं तपस्वी त्याग तप से ध्यान से ।
गुण नही साधन नही हैं, ज्ञान है ना ध्यान है ।
तुम दयालू हो हरी जी, एक ये ही मान है ।
सुनति हुं—नित लाज भकतों की बचाई हे हरी !
देखने आई हुँ यह, देखन हुँ आई यह हरी !

दोष ना देखो हरी जी, देखो मन की प्रीत तुम
मरण जीवन नित हि मीरा के रहे हो मीत तुम ।
मेरा तुम बिन है न कोई, कैसे तुम ठुकराओगे !
द्वार पर ठाड़ी रहूँगी, कब तलक न आओगे !
प्रेम में जीवन कि बाजी है लगाई हे हरी !
देखने आई हुँ यह, देखन हुँ आई, यह हरी ॥

३१५५९

किस राजन घर जाऊँ मैया, किस राजन घर जाऊँ ?
मेरा वर घनश्याम रि माई, पर कैसे अपनाऊँ ?

कौन तात हैं, कौन मात है, कौन है बधू भाई ?
चार दिनोके ये सब नाते को काहूँका नाही ।
जनम जनम जो मीत हैं मेरा वह कैसे बिसराऊँ ?
मेरा वर घनश्याम रि माई, पर कैसे अपनाऊँ ?

धन दौलतमे सुख नही मैया — देखा सोच विचार
राजमहलम दुखिया राजा, दुखिया सब ससार ।
जिस धनसे मिट जाये तृष्णा — वह धन क्यूँ नहिं पाऊँ ?
मेरा वर घनश्याम रि माई, पर कैसे अपनाऊँ ?

मेरा घन हरिनाम रि माई, धन सिमरन की माला ।
मेरे मन गोपाल बसे हैं मोहन मुरलीवाला ।
युग युग नाम धियाऊँ उसका, नित उसके गुण गाऊँ
मेरा वर घनश्याम रि माई, पर कैसे अपनाऊँ ।

कहती मीरा हे री मैया, ऐसा साज सजा दे
त्यागका कुकुम, प्रेमका अजन, नामका तिलक लगा दे ।
पायल दे वैराग कि मैया, पल पल नाचूँ गाऊँ ।
(सर्व सुहागन हो कर नाचूँ, गोविंद गोविंद गाऊँ)
मेरा वर घनश्याम रि माई, पर कैसे अपनाऊँ ?

१३-६-५९

कैसा वैर पपीहा हम संग, कैसा वैर तिहारा !
डाली पर अंबियाकि काहे पी पी आन पुकारा ?

मैं विरहन तो बड़ी अभागी
जग सोवे मैं दुखिया जागी
अंखियों ने है निंदिया त्यागी
पत्थर हो गइ पथ पर लागि
एक हि आशा लगी है निसदिन : देखें प्रीतम प्यारा।

वैरी, जो तू पी पी गाये,
व्याकुल मनमें आग लगाये,
जो पल भी भूला ना जाये
उसकी क्या तू याद दिलाये ?
चुप हो जा, ना गा रे पपीहा ! डोले हृदय हमारा।

कान जो पी पी सुन पाते हैं,
वह इस धुनसे लग जाते हैं,
बावरे मनको भरमाते हैं
प्रभु आते हैं, अब आते हैं
पी पी की धुन सुनके मनने सारा होप विसारा।

पी पी गा तू शोर मचाये
पी मेरे हर रोम समाये
स्वास स्वास मन-उसे धियाये
युग युग मीरा उसे बुलाये
जीवन प्राण है मेरा वह पी, वह चिर प्रीतम प्यारा।
फिर कुंजनवन तू क्यूं वैरी पी पी आन पुकारा।

२०.६.५९

वृंदावन छोड मुरारी ! तुम चले कहाँ गिरधारी ?
तुम चले कहाँ हरि, चले कहाँ हरि, चले कहाँ बनवारी !

हरि जो जाओगे — जाने न दूँगी
रोक के बाट मैं चरण पडूँगी
चरण पकड मैं बिनति करूँगी
बिनति करूँगी — रो रो कहूँगी :
सूनी कर गोकुल सारी — तुम चले कहाँ गिरधारी ?

बनमे धेनू सहम गये हैं
मोर पपीहा चुप हो रहे हैं
यमुना व्याकुल हो के बहे हैं
कुंजमे डाली डाली कहे है :
तुम नाथ बसत हमारी — तुम चले कहाँ गिरधारी ?

प्राण हो तुम मीराके तनके
तुम हि चैन हो हरिजी, मनके
तुम हि आश हो इस जीवन के,
तुम हि ज्योति हो हरी, नयन के,
व्याकुल कर सब नरनारी — तुम चले कहाँ गिरधारी ?

जाओगे तुम हरि — जाने न दूँगी,
पवन बनूँगी मेहा बनूँगी,
होकर छाया संग रहूँगी,
धूलि बनूँगी — चरण लगूँगी,
तुम जा न सकोगे मुरारी — हमें छोड़के मुरलीधारी !

· २३.६.५६

सुन सुन रि सजनिया — बाँसरी ! —
पनघट पर कोइ बजावत है ।
सुन मधुर मधुर सी तान री !
यमुना के घाट से आवत है ।।

रुमक झुमक पयजनिया बाजे, ठुमुक ठुमुक हरि आये ।
सप्त सुरों में मुरली बोले प्रेम रागिणी गाये ।
चल तृपित नयन की प्यास री ! —
हरि आज दरश से बुझावत है ।
सुन सुन रि सजनिया — बाँसरी
पनघट पर कोइ बजावत है ।।

मोर मुकुट सिर गल वनमाला प्रभु पीतांबरधारी ।
नयन कमलदल बाँकी चितवन नाचे कृष्ण मुरारी ।
सखि चल यमुना तट — रास री ! —
वह सखियन संग रचावत है ।
सुन सुन रि सजनिया — बाँसरी
पनघट पर कोइ बजावत है ।।

नंद का नंदन, कृष्ण कन्हैया, गिरि गोवर्धन धारी ।
मीरा का प्रभु परम मनोहर, हृदि वृंदावन चारी ।
चल चल रि सखी हरि पास री ! —
फिर श्यामल आज बुलावत है ।।
सुन सुन रि सजनिया — बाँसरी
पनघट पर कोई बजावत है ।।

५.७.५६

तुम लाखों यतन करो हे हरी -- पर हमको छोड़ न पाओगे।
तुम निठुर बनो हरजाइ बनो — हमसे मुख मोड़ न पाओगे ॥

तुम प्रीत लगा जो निभाओ ना
हम लाख वुलायें आओ ना
हम आये दरश दिखाओ ना
अपना कर भी अपनाओ ना
हम मन में तुम्हे वसा लेगे — तो तुम मन तोड़ न पाओगे।

तुम अवगुण देख हमारे पिया
जो काठा कर लो कमल हिया
जो निर्गुण जान के साँवरिया
ठुकरा भी दो हे नटवरिया
हम वालक बन कर रोयेंगे — तो तुम प्रभु छोड़ न पाओगे।

दो दुख सुख जो चाहो हे हरी
तेरे चरणो में झोलि धरी
इक दिन तो जायेगी यह भरी
नित रहूँगि द्वार पे तेरे खड़ी
हम शरणागत हो जायेगे — तो तुम मुख मोड़ न पाओगे।

क्या डर जो मीरा मलिन है बड़ी
तुम पतित उधारन हो हे हरी
जिन इक हि आश तिहारि करी
उनकी ना नाथ कभी विगरी
हम ऐसी प्रीत लगायेंगे जो तुम प्रभु तोड़ न पाओगे॥

११.७.५६

कहते हैं सावन हैं आया, फिर घटा छाये तो क्या ?
बादलों की टोलि में शहनाइ सुन पाये तो क्या ?

सुन पवन की रागिणी, केहा भि नाचे वन में है
झिलमिलाये दामिनी, आनंद फिर कुंजन में है
क्या हुआ सावन जो आया, फिर घटा छाये तो क्या ?
श्याम बिन ये कुछ नही, घर श्याम ना आये तो क्या ?

सावन की ऋतु आई सजनी, फिर सावन दिन आये हैं
दादुर, मोर, पपीहा बोले, कोयल शोर मचाये हैं
झूम रही हैं डाली डाली
नाचे यमुना हो मतवाली
धरणी की चुनरी हरियाली
पत्ते पत्ते देते ताली

क्या हुआ जो आयें बादल, पंछी भी गाये तो क्या ?
श्याम बिन ये कुछ नही, घर श्याम ना आये तो क्या ?

सखी घटा है छाई फिर घटा है फिर छाई सखी !
कली कली महक रही वह मुसकराइ फिर सखी !

आग सी लगी यह मन में, श्याम न आये सखी !
बरसते है नैन मेरे फिर भि तिसायें सखी !

कहती मीरा क्या करूँ — सावन जो फिर आये तो क्या !
श्याम बिन ये कुछ नही —- घर श्याम ना आये तो क्या !

१६.७५६

हरी तुम पतितपावन हो, मुझे शका न प्यारे, हैं ।
मगर पापी है मन मेरा, यह पल पल जो विसारे है ।

हरी तुम दीनबधू हो, दयामय नाम है तेरा ।
सदा भकतो के मन मे ही हरीजी धाम है तेरा ।
कहांसे लाऊं वह भकती — तुम्हारी जो कहाऊं मैं ?
है डर ऐसे मलिन मनमे तुम्हे कैसे बुलाऊं मैं ?
हरी तुम भकतवतसल हो, मुझे शका न प्यारे है ।
मगर पापी है मन मेरा, यह पल पल जो बिसारे है ।।

अधीन हो प्रेमियोके तुम, करे जो प्रेम पाये वह ।
न रह सकते हो तुम ठाकुर, तुम्हे जब रो बुलाये वह ।
तुम्हारा नाम सुनते नैन कब भर भर ये आयेंगे
लगेगी आग कब ऐसी — जो जल में मेरि जायेंगे ।
बुलानेसे हो आते तुम, मुझे शका न प्यारे है ।
मगर पापी है मन मेरा, यह पल पल जो विसारे है ।

जो मनका मान टूटा ना, तुम्हे क्या मैं न पाऊंगी ?
मलिन हूं जो मै निर्बल हूं, शरण क्या मैं न आऊंगी ।
कहे मीरा - मै दासी हो रहूंगी ठारी द्वारे में ।
पकड लूंगी चरण प्रभुजी, ये घर धन छोड सारे मैं ।
मुझे अपना बनाओगे मुझे शका न प्यारे है ।
मगर पापी है मन मेरा, यह पल पल जो बिसारे है ।

१८.७.५६

मन ! तू जैसे तैसे करके लग जा सदगुरु के द्वारे ।
मन ! तू छोड़ न चरण गुरू के छूटें घर धन जन सारे ।

बड़े भाग यह तन है पाया
अति दुर्लभ गुरु शरण है आया
डर है — हीले हाले करके जीती बाजी ना हारे ।
लग जा सदगुरु के द्वारे ।

जो करना है आज हि कर ले
झोली नाम के मोती भर ले
मन रे ! बड़ा अमोल है जीवन विफल न जाये यूँ प्यारे ।
लग जा सदगुरु के द्वारे ॥

सदगुरु सा सज्जन ना कोई
प्रेम बेल जिन अंतर बोई
मन रे ! टूटी फूटी नैया तेरी सदगुर ही तारे ।
लग जा सदगुरु के द्वारे ॥

मन रे ! ऐसे प्रेम न होये—
प्रीतम जागे तू यूँ सोये !
कहनी मीरा . गुरू शरण ले टूटेंगे बंधन सारे ।
लग जा सदगुरु के द्वारे ॥

१६.७.५६

आई शरण तिहारी सदगुरु ! आई शरण तिहारी।
जनम जनम की दासी मीरा वार वार वलिहारि !
आई शरण तिहारी ॥

तेरी पूजा करूँ मैं कैसे, किस विध महिमा गाऊँ !
लाखों कंठ से बोलूँ तो भी तिल भर कह नहिं पाऊँ।
पतित उधारण, निर्मल सज्जन ! मैं इक अवला नारी।
आई शरण तिहारी ॥

तीरथ देखे, मंदिर देखे, बन बन फिर फिर आई।
गुरु चरणन बिन गति ना होयें, सदगुरु बिन गति नाही।
इन चरणो में सब ही तीरथ, यहाँ हि सृष्टी सारी।
आई शरण तिहारी ॥

ध्यानी ध्यान में खोज रहे है, तप करते सन्यासी।
ज्ञानी ज्ञान लगा कर हारे, तपी बने बनवासी।
प्रेम दिवानी मीरा खोजे युग युग मुरलीधारी।
आई शरण तिहारी ॥

खोजत खोजत भई बैरागन, हरि का द्वार न पायो।
बलिहारी अपने सदगुरु जिन गोविंद आन मिलायो।
जनम जनम के बंधन काटे देकर प्रेम कटारी।
आई शरण तिहारी ॥

२५.७.५६

हरिकी करुणा है अपार रे मन, तू इतना भूल न जाना
जो मिला नही वह भूल जा मन, जो पाया — ना विसराना ॥

कितने देखे सुखके दिन, कितनी सुखकी राते आई !
मन, प्रेम डाल पर कितनी आशाकी कलियाँ मुसकाई !
तुने कितनी पाई दया जगतमें, कितनी पाई प्रीत !
मन ! कितने खेल है खेले तू ने, देखे बंधू मीत !
यह सबही करुणा है ठाकुरकी — इतना भूल न जाना ।
जो मिला नही वह भूल जा मन, जो पाया — ना विसराना ॥

है करुणासागर वह दाता — है देना उसकी रीत ।
कुछ माँगे ना, कुछ चाहे ना — है अचरज उसकी प्रीत।
चितनदन है, चिरसज्जन है, मनमोहन उसका नाम ।
किरपाल है वह, गोपाल है वह, वृंदावन उसका धाम ।
वह नित ही पतित उधारन है — तू इतना भूल न जाना ।
जो मिला नही वह भूल जा मन, जो पाया — ना विसराना ॥

कित जाना है — भोले मन रे ! है याद तु क्यूं है आया ?
क्या सोच रहा, किस ओर चला, क्या पाना था, क्या पाया ?
कहती मीरा : कुछ कर ले मन, कुछ कर ले, तू कुछ कर ले !
तू सीप फेंक दे झोलीसे, हरि नाम के मोती भर ले ।
है पल पल छिन छिन बीत चलें दिन — इतना भूल न जाना ।
जो मिला नहीं वह भूल जा मन, जो पाया —- ना विसराना ॥

२५.७.५६

यह कौन आया री सखी यह कौन आया री !
आज क्यूँ आनंद मधुवन में है छाया री !

झूमती सावन घटायें
मस्त चलती हैं हवायें
कुजबन पछी हैं गायें
रास केहा है रचायें
दामिनी ने शख कैसा है बजाया री
सखी, यह कौन आया री !

बन धरा दुलहन है आई
सेज हरियाली बिछाई
माल बरखा की है लाई
तटनियाँ कगन बनाई
साज किस प्रीतम की आशा में सजाया री
सखी, यह कौन आया री !

सुन सखी, धुन कैसि आये
कौन यह मुरली बजाये
बावरी हो मीरा गाये
आज फिर श्यामल बुलाये
तो हि तो आनद ही आनद छाया री
सखी, यह कौन आया री !

५.८.५६

सखी ! कौन यह भई बावरी वृंदावन में गाये ?
गोविंद गोविंद गोविंद गोविंद गोविंद तान लगाये ?

दिवस न चैन रैन न निंदिया, कैसी भई दिवानी ?
कोई कहे — यह वैरागन है, कोइ कहे — यह रानी।

लोक लाज मर्यादा भूले सुध बुध सब विसराये ।
गोविंद गोविंद गोविंद गोविंद गोविंद तान लगाये ।।

ना यह सुख ना यश की पागल, ना पागल यह धन की ।
ना स्वामी सतान की पागल, ना पागल घर जन की ।

हरी नाम की पागल है यह, हरि बिन कुछ नहिं चाहे।
गोविंद गोविंद गोविंद गोविंद गोविंद तान लगाये ।।

ना यह गुण ना ज्ञान कि पागल, ना यह मान कि प्यासी ।
गुरु चरणन की सेवा मांगे जनम जनम की दासी ।

सुनो सखी! यह प्रेम दिवानी — युग युग प्रीत सिखाये ।
गोविंद गोविंद गोविंद गोविंद गोविंद तान लगाये ।।

हरि भकतन की रीत नियारी गती न कोई जाने ।
पर दीवाने हैं जगवाले कहते इनको दीवाने ।

गोविंद की मतवाली मीरा गोविंद गोविंद गाये ।
गोविंद गोविंद गोविंद गोविंद गोविंद तान लगाये ।।

५.८५६

पागल सब संसार है देखा, पागल सब संसार।
यह जग दीवानों की बसती—देखा सोच विचार॥

कोइ देखा धन का पागल, पूजा करता धन की।
धन कारण सब चैन गँवाये शाती तज दे मन की।
अंत समय धन संग न जाये जोड़ जोड़ गया हार
देखा पागल सब संसार॥

कोई देखा रूप का पागल जोबन का दीवाना।
पल पल जाये बीत जवानी, जीवन है ढल जाना।
जिस जोवन का मान करे उस जोबन के दिन चार
देखा पागल सब ससार॥

कोई झूठे ज्ञान का पागल पढ़ पढ़ नैन गँवाये।
प्रेम बिना कभि ज्ञान न होवे—पागल जान न पाये।
सच्चा ज्ञान तभी पाया—जब ज्ञान दिया सब हार।
देखा पागल सब संसार॥

सब जग देखा सुख का पागल, सुख सुख करता हाये।
हरी चरण बिन सुख नहिं पागल माँगे हाथ न आये।
जो सुख आ कर फिर नहिं जाये उसका नही विचार।
देखा पागल सब संसार॥

हरी के भकत भि पागल देखे गोविंद के मतवारे।
पिये रहे नित प्रेम पियाला सारा जगत बिसारे।
मीरा माँगे यह पागलपन उतरे नही खुमार।
देखा पागल सब संसार॥

२३.८.५६

गोविंदकी दासी मैं सखी, है नाथ मेरे बनवारी
जनम जनमकी चेरी मेरे स्वामी हैं गिरधारी ॥

कोइ कहे कुलनाशी मीरा, कोइ कहे दीवानी ।
कोइ कहे — है दीन भिखारन, कोइ कहे — है रानी ।
कोइ न समझे, कोइ न जाने सखी यह लगन हमारी
गोविंदकी दासी मैं सखी, है नाथ मेरे बनवारी ॥

वड़ी नियारी रीत हरीकी, श्यामल वड़े नियारे ।
खोजत खोजत भई बावरी, आई हरिके द्वारे ।
रो रो वोली : चाकर राखो हरि, मैं अबला नारी ।
गोविंदकी दासी मैं सखी, है नाथ मेरे बनवारी ॥

रूप नहीं, गुण एक नही है, ज्ञान नही है, स्वामी !
मुझसी कोन रखेगा तुम विन—कहो तो अंतरयामी ?
पतित कौन है मुझसी, तुमसा कौन दयाल, मुरारी ?
गोविंदकी दासी मैं सखी, है नाथ मेरे बनवारी ।

सुख नहि माँगूं, धन नहि माँगूं, प्रेमकि खर्ची चाहूँ ।
जनम जनम मै करूंगि सेवा, जो देवे मैं पाऊं ।
मीराके प्रभु परम मनोहर राखो लाज हमारी
अपनी सेवा राख लियो री, मोहे मुरलीधारी ।

